नित्या इति वा। कार्यद्रव्याणि चानित्यानि। तथा चानित्यानामुत्पत्तिविनाशयोरीष्टे परमेश्वरो नतु नित्यानामपीत्यर्थः—इत्येवं तृतीयः पक्षः। तथा च त्रिष्वप्येतेषु द्वैतांगीकारादद्वितीयसन्मात्ररूपस्य परमेश्वरस्य स्पर्शोऽपिनास्तीति सोपाधिकसंकुचितैश्वर्यरूपेण स्तुतिः सर्वथा लज्जाकरीत्यर्थः"। इति मधुसूदनस्वामी।

**भाषार्थ :**—कोई कहता है सब सत् है, कोई कहता है यह सब असत् है। इन दोनों से विलक्षण एक तीसरा कहता है कि इस समस्त जगत के एक २ पदार्थों में कुछ नित्य कुछ अनित्य है। हे त्रिपुरनाशक! जादूमारा सा मैं इन कथनों द्वारा आपकी स्तुति करते नहीं लजाता यह क्या निश्चय करके मेरे बकवादी स्वभाव की धृष्टता नहीं है। अर्थात् निश्चय करके ऐसा ही है।

**भावार्थ :**—कोई सांख्यपातंजल मतानुसारी संपूर्ण जगत को सत ही कहते हैं। अर्थात् पुरुष और प्रकृति कि जिनके योग से जगत उत्पन्न हुआ है वे दोनों अनादि अनंत है। वे कहते हैं कि असत् से उत्पति नहीं सत् का विनाश नहीं और इस तरह उत्पत्ति और विनाश शब्दों का तात्पर्य केवल मात्र आविर्भाव तिरोभाव से है। अर्थात् असत् से उत्पत्ति तो होती नहीं केवल मात्र सत् ही आविर्भूत तिरोभूत हुआ करता है और इसही को लोग उत्पत्ति और नाश शब्द से व्यवहृत करते हैं। इस तरह परमेश्वर भी केवल मात्र सत् का आविर्भाव तिरोभाव करने में समर्थ है। असत् से उत्पत्ति या सत् का नाश करने में वह भी समर्थ नहीं है। यह पहिला पक्ष सत्कार्यवाद का है। अब बौधमतावलंबी कहते हैं कि यह संपूर्ण जगत् असत् या क्षणिक है क्योंकि कोई पदार्थ यदि सत् कहा भी जाय तो स्थिर कदापि नहीं कहा जा सकता। अर्थ और क्रियाकारित्वमात्र सत्व कहाताहै। अर्थात् व्यवहारिक पदार्थ कि गतिशीलता जिनका स्वभाव है वे ही सत् कहे जाते हैं। वह सत्ता व्यवहार में क्षण भरे के लिये न कि हमेशा के लिये उत्पन्न होती है। जब किसी क्षण सर्वव्यवहार और क्रिया समाप्त हो जाती है तब उसके बाद कुछ रह तो जाता नहीं अतएव सब असत् ही है। इस तरह ईश्वर स्वयं भी क्षणिकविज्ञान का प्रवाह रूप होता हुआ केवल मात्र असत् से उत्पत्ति कर सकता है परन्तु किसी ऐसे सत् की उत्पत्ति वह भी नहीं कर सकता कि जो सदा स्थिर रहे। यह दूसरा बौधों का मत सर्वक्षणिकता वाद का है। एक तीसरा पक्ष है जो नित्य और अनित्य पदार्थों को अलग २ गिनाता है और कहता है कि आकाश, काल, दिशा, आत्मा

मन और पृथिवी आदि के परमाणु नित्य हैं और इन नित्य परमाणुओं के योग से बने हुए कार्य पदार्थ जैसे घटादि अनित्य हैं। ईश्वर अनित्य पदार्थों का उत्पन्न करने वाला है, नित्य पदार्थ अनादि हैं। यह तीसरा पक्ष है। इन तीनों पक्षों में द्वैत अंगीकार किया गया है और अद्वैत सच्चिदानन्द परमेश्वर की कहीं गंध भी नहीं है। इस तरह इन सोपाधिक संकुचित ऐश्वर्य कथन द्वारा हे शिवजी मैं आपकी स्तुति करता लजाता नहीं यह मुझसे महान बकवादी की केवल मात्र धृष्टता नहीं तो क्या है। पुष्पदन्त जी कहते हैं कि हे शिवजी अद्वैतरूप आपके सम्मुख द्वैतवादियों के ये सिद्धान्त कहना स्तुति तो कही नहीं जा सकती हां इसे हमारी बकवादी धृष्टता अवश्य कह सकते हैं। इस अपूर्व कौशल द्वारा द्वैतवादियों के सिद्धान्तों का निराकारण कर पुष्पदन्त जी अद्वैतद्वारा बादको 'त्वमर्कस्त्वं सोमः' आदि कह कर स्तुति करेंगे।

**ध्रुवं** :–जन्मनिधनरहितं सत्, अध्रुवम् तद्विपरीतमसदिति। ध्रुव नाम सत् अध्रुव नाम असत् का है।

**ध्रौव्याध्रौव्ये** :—ध्रौव्यं च अध्रौव्यं च ध्रौव्याध्रौव्ये। नित्यानित्ये इति। ध्रुव से ध्रौव्य शब्द बना है और इसका अर्थ नित्यत्व है इसके विपरीत अध्रौव्य का अर्थ अनित्यत्व है।

... ... ... ... ... ...

तवैश्वर्यं यत्नाद्यदुपरि विरंचिर्हरिरधः
परिच्छेत्तुं यातावनलमनलस्कंधवपुषः।
ततो भक्तिश्रद्धाभरगुरुगृणद्भ्यां गिरिश य–
त्स्वयं तस्थे ताभ्यां तव किमनुवृत्तिर्न फलति ॥१०॥

**अन्वय** :–(हे) गिरिश! यत् अनलस्कंधवपुषः तव ऐश्वर्यम् परिच्छेत्तुम् उपरि विरंचिः अधः हरिः यत्नात् यातौ, (किंतु) अनलम्। ततः भक्तिश्रद्धाभर-गुरुगृणद्भ्याम् ताभ्याम् यत् (तव ऐश्वर्यम्) स्वयम् तस्थे। तव अनुवृत्तिः किम् न फलति।

**संस्कृतार्थ** :—हे कैलासपर्वतवासिन् ! तेजःपुंजमूर्तेस्तव बहिःप्रवृत्तं स्थूलरूपमियत्तयावधारयितुमूर्ध्वं ब्रह्माधस्ताद्विष्णुस्सर्वात्मशक्त्या यावद्गन्तुं शक्तौ तावद्गतौ परन्तु तौ कृतप्रयत्नावपि सम्यग्विभज्येयत्तयेदृक्तया वावधारयितुं तत्र शेकतुः। विफलितप्रयत्नाभ्यां ताभ्यां हरिविरंचिभ्यां तदनन्तरं भवतो भक्तिश्रद्धातिशयपरिपूर्णा स्तुतिः प्रारब्धा। एवं विगलिताहंभावयोस्तयोरंतरात्मनि तवैश्वर्यं स्वयं प्रचकाशे। अन्वयव्यतिरेकाभ्यामेवं सिद्धं यत्त्वत्पादसेवाचिरं फलति कल्पलतेव।

... ... ... ... ... ...

**भाषार्थ** :—हे कैलासवासी शिवजी! महातेजस्वी आपके स्थूल रूपको बांटने के लिये ऊपर ब्रह्मा और नीचे विष्णु भगवान ने पूरा प्रयत्न किया परन्तु असफल ही रहे। तब अत्यन्तश्रद्धाभक्तिपूर्वक स्तुति करनेहारे उन दोनों पर कृपाकर आपने अपना ऐश्वर्य उन दोनों में स्वयं ही प्रकट कर दिया। तो फिर कौन कहे कि आपकी सेवा फलती नहीं।

**प्राक्कथन** :—पुराणों में ऐसी कथा है कि एक वार ब्रह्मा और विष्णु दोनों को बैठे बैठे सूझी कि लावो इस विराट्पुरुष अर्थात् ब्रह्मांडकी नांप जोखकर इसका लेखा लगालें कि यह कितना लंबा चौड़ा ऊंचा नीचा हल्का भारी है। ब्रह्माजी आकाश के तारे गिनने लगे और विष्णु भगवान पाताल खोदने लगे। बहुत समय लगाया बहुत प्रयत्न किया परन्तु आदि अंतका पता न पा सके और हारकर बैठ रहे। इन पौराणिक वीरों की साहसपूर्ण खोज की कहानी चाहे कोई सत माने चाहे असत परन्तु आजकल जिस भांति ज्योतिषाचार्य और वैज्ञानिक जन पद्मोंप्रकाशवर्ष की दूरी वाले नक्षत्रपुँज तथा इसगोलांड पृथ्वी की नाप जोख तथा तौल आदि की आना पाई शुद्ध खोज किया करते हैं उससे उपरोक्त पौराणिक गाथा बहुत बेमेल तो है नहीं। भेद इतना ही है कि बालबुद्धि होने के कारण ज्योतिषियों और विज्ञानवेत्ताओं के इन विराट आयोजना को हम अभी श्रद्धा और विश्वास की दृष्टि से देखते हुए ऐसी आशा करते हैं कि इनके इन अपूर्व प्रयत्नों से एक दिन हमें किसी अपूर्व फलकी प्राप्ति होगी परन्तु हमारे प्राचीन ऋषियों ने इन बहिर्प्रवृत्तिमूलकखोज और अनुसंधानों को सिद्धान्ततः ही भ्रमयुक्त पा और ऐसी निरर्थक रजकणगणना में सत्यांश की असंभावना देख उन्हें सर्वथा त्याज्य बताया है। यह तो अब आधुनिक अनुसंधान कर्ता भी मानने

लगे हैं कि हमारी नाप जोख और तौल के गज बटखरे और तराजू इसही गोलांड के पदार्थों की आपेक्षिक सत्ता के निर्णायक किसी अंश तक हो सकते हैं परन्तु इन्हीं गज तराजू और बटखरों से भिन्नगोलांडीय अंतरों ( Stellar distances ) और वजनों के माप में कोई उपयुक्त सहायता नहीं मिलती (अर्थात् एक ही पदार्थ भिन्न भिन्न गोलांडों पर भिन्न भिन्न वजन का होगा।) इसही कठिनाई को सिद्धान्त रूपमें देख हमारे प्राचीन ऋषियों का कहना है कि बहिर्जगत माया प्रसार होने के कारण और माया के अनिर्वचनीय होने के कारण बहिर्जगत में हमें कोई ऐसा स्थिर स्थान ही नहीं मिलने का कि जहां से नाप जोखका सूत बैठाया व लगाया जासके। हां 'सत्तारा बनियां क्या करे इस कोठी का धान उस कोठी करे' वाले न्यायानुसार कालातिवाहन की बात छोड़ इन थोथे प्रयत्नों से कोई सार तो निकलने का नहीं। सत खोज अंतर्मुखविधि द्वारा की जा सकती है और अंतर्मुखविधि द्वारा की गई खोज ही सच्ची और प्रामाण्य है। बहिर्मुखता का जब सिद्धान्त ही अधूड़ा है तो उसकी भित्तिपर मकान क्या बन सकेगा। इसही सिद्धान्त का दिग्दर्शन इस श्लोक में है।

**भावार्थ :**—हे परमोच्चगिरिवासी । आपके नक्षत्रग्रहतारासमूहभूषित-तेजपुंजविराट्शरीर को देख एक वार आपके दो अत्यन्त प्राचीन भक्तों के मनभाई कि इस विराट् का लेखा तय्यार कर लेना चाहिये जिससे कि सदा के लिये भ्रमनिवारण होजाय। ऐसा परमार्थ सोंच ब्रह्माजी ने तो ऊपर की ओर आकाश धरा और विष्णु भगवान ने अपनी खोज की अवधिरूप पृथिवी ली । दोनों महा-वीरों ने संपूर्ण खगोल और भूगोल की भारी दौड़ लगाई, अपनी सत्ता भर कोई बात उठा न रक्खी परन्तु रहे जहां के तहां ही अर्थात् दौड़ धूपके सिवा कोई संतोषप्रद फल प्राप्त न हुआ । इस असफलता से ये दोनों महावीर धैर्यच्युत नहीं हुए और अपनी प्रवृत्तिमूलक बहिर्मुखतारूपी प्रारंभिक त्रुटि का अनुसंधान कर ठीक इसके विपरीत अंतर्मुख हो आप प्रत्यगात्मा का ध्यान और स्तुति, पूर्ण श्रद्धा और भक्ति से करने लगे । क्योंकि श्रुति कहती है "अनेजदेकस्मनसो जवीयो नैनद्देवा आप्नुवन् पूर्वमर्षत् । तद्धावतोऽन्यानत्येति तिष्ठत्तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति" भावार्थ :—"यह आत्मा अचल है और चले तो मनकी गति से भी परे हैं। पूर्व समय में देवताओं ने इसे पकड़ने का उद्योग किया परन्तु सफल न हुये। वे पकड़ने दौड़े तो ये उनसे आगे ही दौड़ती रही, जब थककर बैठ गये तब उनके भीतर आपही आप प्रकट हो गई" । अतएव जब ब्रह्माजीने

और विष्णु भगवान ने आपकी परंभक्ति द्वारा पूजा प्रारंभ की तो हे आशुतोष आपने उनपर अनुग्रह कर उनकी बहिर्मुखप्रवृत्ति हरली और उनके शांत मनमें आपकी महिमा का सत्स्वरूप प्रकाशित हो उठा कि जिससे वे पूर्ण शांति को प्राप्त हुए क्योंकि "दैवी ह्येषा गुणमयी मम माया दुरत्यया। मामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेतां तरन्ति ते"। ये मेरी माया दैवी है गुणमयी है और अपरंपार है जो मेरी शरण आते हैं वेही इसे तर पाते हैं। हे शिवजी इससे तो यह साफ सिद्ध होता है कि आपका स्थूल ऐश्वर्य भी आपकी दया विना हरिविरंचि भी नहीं जान सकते फिर भला आपके सूक्ष्म प्रभाव की तो बात ही क्या है और अन्य लोगों की चर्चा ही कौन करे। परन्तु हे शिवजी दूसरी ओर यदि कोई आपकी सेवा भक्ति करता है तो फिर आप उससे कुछ छिपाते भी नहीं अर्थात् उसे तुरन्त ही सर्वसंपत्ति का स्वामी बना पूर्णरहस्यवित् भी कर देते हो। हे शिवजी इसही से लोग आपको आशुतोष कहते हैं। 'आशुतोष तुम औढरदानी'—अर्थात् दान देते समय अन्यदाता जन तो अपने से व्यतिरिक्त पदार्थों हीं का दान करते हैं परन्तु आप अपने आपही को अपने भक्तजनों को दे डालते हो इससे बढ़कर और दान में दिया ही क्या जा सकता है।

**अनलम् :**—न अलम् पर्याप्तम् इति अनलम्। अर्थात् समर्थ नहीं हुए, अपर्याप्त ही रहे।

**अनलस्कंधवपुषः :**—नक्षत्रग्रहताराविभूषितशरीरस्य। अनलस्य स्कंधः अनलस्कंधः, अनलस्कंधः अग्निराशिः इव वपुः शरीरम् यस्य सः तस्य अनलस्कंधवपुषः। अर्थात् अग्निपुंज शरीर वाले आपके।

**गिरिश :**—गिरौ कैलासपर्वते शेते यः सः गिरिशः (गिरिशयः गिरिशंतो वा)

**भक्तिश्रद्धाभरगुरुगृणद्भ्याम् ताभ्याम् :**—भक्तिश्च श्रद्धाच भक्तिश्रद्धे तयोः भरः अतिशयः भक्तिश्रद्धाभरः तेन गुरु श्रेष्ठं यथा स्यात् तथा गृणन् तस्मै गृणद्भ्याम् भक्तिश्रद्धाभरगुरुगृणद्भ्याम्। अर्थात् कायिकमानसिकभक्तियुक्त अत्यन्त सारपूर्ण और गंभीर विधि से स्तवन करने वाले उन दोनों के लिये।

**स्वयं तस्थे :**-स्वतः प्रचकाशे, न तु तयोः प्रयत्नपरवशीभूतं आविर्बभूव अर्थात् स्वयं अपनी अनुग्रह वश नकि उनके प्रयत्न के वशीभूत होकर प्रकट हुवा।

**अनुवृत्तिः** :-अनुकूला वृत्तिः वर्तनम्, सेवेत्यर्थः । अनुकूल वर्तन नाम कायिक वाचिक मानसिक सेवा इत्यादि का है ।

... ... ... ... ... ...

**श्लोकसंगति** :-पूर्व के श्लोक में आदिम निष्कामभक्त ब्रह्मा और विष्णु भगवान की, भक्ति के पूर्व और भक्ति के बाद, दोनों प्रकार की स्थितियों का वर्णन कर, अब अन्य सकाम असुर भक्तों पर किये गये अनुग्रह तथा उनकी चपलता और धृष्टता का वर्णन किया जायगा । भगवान शिवजी की सुरासुर दोनों समभाव से सेवा करते हैं, वे सबके माता पिता हैं, सबही की इच्छा पूरी करते हैं और सबही का शासन करने में पर्याप्त हैं ।

**अयत्नादापाद्य[1] त्रिभुवनमवैरव्यतिकरं**
**दशास्यो यद्बाहूनभृत रणकंडूपरवशान् ।**
**शिरःपद्मश्रेणीरचितचरणाम्भोरुहबलेः**
**स्थिरायास्त्वद्भक्तेस्त्रिपुरहर विस्फूर्जितमिदम् ॥११॥**

**अन्वय** :-(हे) त्रिपुरहर ! यत् दशास्यः त्रिभुवनम् अयत्नात् (एव) अवैरव्यतिकरम् आपाद्य, रणकंडूपरवशान् बाहून् अभृत, ( तत् ) इदम् शिरःपद्मश्रेणीरचितचरणाम्भोरुहबलेः स्थिरायाः त्वद्भक्तेः विस्फूर्जितम् ॥

**संस्कृतार्थ** :-हे त्रिपुरनाशक ! यद्दशमौलीरावणस्त्रैलोक्यमनायासेनैव प्रतिभटरहितं कृत्वापि स्वविंशतिभुजान् रणचपलानेवावहत्तत्सर्वं त्वत्पादपद्मयोरुपहारीकृतमौलिमालस्य तस्य त्वय्यतिदृढाया अनन्यायाः परमभक्तेः फलम् ।

सर्वेवीरास्त्रिभुवनैकवीरस्य रावणस्य प्रतापबलैश्वर्यश्रवणमात्रेणैव कंपितहृदया विस्रंसितधैर्यास्तस्य शरणं ययुः । एवं त्रैलोक्यमप्यात्मविरोधरहितं कुर्वंतस्तस्य न कोऽपिश्रमो बभूव । त्रिभुवनेऽपि निःशेषितामित्रस्य तस्य भुजानां रणमर्दनसुखस्पृहाऽतृप्तैवाभूत् । त्वदनन्यभक्तस्य रावणस्यैतत्सर्वमतुलमैश्वर्यम् त्वत्पादपद्मोपरि कंदुकवत् स्वशिरोपंक्तिबलिदानस्य महत्फलमित्येव तर्कयामि ।

---

१ आसाद्य इत्यपि पाठः दृश्यते

**भाषार्थ** :—हे त्रिपुरनाशक ! जो यह बात पाई गई कि दशमुख रावण ने विना श्रम किये ही तीनों लोकों को अपने वैरियों से साफ कर दिया और फिर भी उसकी वीसों भुजायें युद्धार्थ खजुवाती ही रहीं, सो यह निश्चय करके उसकी उस दृढ़ और अनन्यभक्ति का परंफल है कि जिस भक्ति के वशीभूत हो उसने आपके दोनों चरणकमलों पर अपने अनेक शिरों की बलि इस निरपेक्षता से चढ़ाई मानों वे उसके सिर न होकर केवल मात्र पद्म ही हों।

**अयत्नात्** :—अनायासेन, सुखेन वा। इशारे से, विना किसी प्रकार का कष्ट उठाये हुये।

**अवैरव्यतिकरम्** :—वैरस्य द्वेषभावस्य व्यतिकरः संमिश्रणं,वैरव्यतिकरः नास्ति वैरव्यतिकरः यस्मिन् तत् अवैरव्यतिकरम्। अर्थात् रावण ने त्रिलोक में अपने शत्रुओं की इस भांत सफाई की कि फिर कहीं वैरभाव की मिलावट तक भी उसके विपरीत देखने में न आती थी,फिर भला सोलहो आने शत्रुता करने वाले की तो बात ही कौन चलावे।

**रणकंडूपरवशान् बाहून् अभृत** :—अर्थात् इस सुख से उसने तीनों लोक जीत लिये कि त्रिलोक में कहीं उसे अपने उपयुक्त प्रतिमल्ल ही न मिला और इस कारण उसकी भुजाओं की खजुलाहट भी वैसी की वैसी ही बनी रही।

**शिरःपद्मश्रेणीरचितचरणाम्भोरुहबले** :—शिरांसि एव पद्मानि तेषां श्रेणी पंक्तिः, शिरःपद्मश्रेणी तया रचिता कल्पिता चरणाम्भोरुहयोः बलिः पूजोपहारः यस्यां सा तस्याः। जिस भक्ति के वश रावण ने अपने मस्तक रूपी कमलों की पंक्ति आपके चरण कमलों पर बलिवत् वारंवार चढ़ाई।

**स्थिरायाः** :—दृढसंकल्पायाः दृढ़संकल्पवाली।

**विस्फूर्जितम्** :—डंके की चोट प्राप्त होने वाला शानदार नतीजा।

... ... ... ... ... ...

**श्लोकसंगति** :—निग्रह अनुग्रह समर्थ शिवजी का इस श्लोक में घमंडी रावण को दंड देना दिखाया गया है।

**अमुष्य त्वत्सेवासमधिगतसारं भुजवनं**
**बलात्कैलासेऽपि त्वदधिवसतौ विक्रमयतः ।**
**अलभ्या पातालेऽप्यलसचलितांगुष्ठशिरसि**
**प्रतिष्ठा त्वय्यासीद्ध्रुवमुपचितो मुह्यति खलः ॥१२॥**

**अन्वयः**—त्वदधिवसतौ कैलासे अपि त्वत्सेवासमधिगतसारम् भुजवनम् बलात् विक्रमयतः अमुष्य (रावणस्य) प्रतिष्ठा त्वयि अलसचलितांगुष्ठशिरसि (सति) पाताले अपि अलभ्या आसीत्, ध्रुवम् उपचितः खलः मुह्यति ।

**संस्कृतार्थ :**—त्वदीयोपासनोपचितबलवीर्यैर्निजभुजग्रामैस्त्वन्निवासस्थानं कैलासगिरिमपि हठादुत्पाटयन्तममुं रावणं स्वपादांगुष्ठमूर्धानमनायासेन मंदं कंपयन्भवान्पातालादप्यधोलोकं संप्रेषितवान् । निश्चितं प्राप्तैश्वर्यस्समूढो दुष्ट उद्धतो भवति ( अतएव शासनीयस्स्यात् ) । भवतः प्राप्तबलवीर्यो रावणो भवन्तमेव बाधितुमुद्यमत इत्यहो कृतघ्नता खलानामनुशासनीयानाम् ।

**भाषार्थ :**—आपही की उपासना द्वारा समृद्धबलवीर्य वाली भुजाओं को आपही के निवासस्थान कैलास गिरि के बलपूर्वक उखाड़ने में लगाने वाले उस (रावण) को, आपके अनायास धीरे से पदांगुष्ठनख के हिलाते ही फिर पाताल में भी जगह न मिली । सच है मुटाने पर दुष्ट जन बेहोश हो उठते हैं ।

**त्वत्सेवासमधिगतसारम् :**—तव सेवा त्वत्सेवा तया समधिगतं प्राप्तं सारं बलं येन तम् (भुजवनं) । आपही की सेवा से प्राप्त हुआ है बल जिन्हें (ऐसी भुजाओं को)

**भुजवनं :**—भुजसमूहम्, भुजग्रामम्, अर्थात् बाहुसमूह । मानो किसी पेड़ में बहुत सी शाखें निकली हों ऐसी ध्वनि तथा दृश्य है ।

**अलसचलितांगुष्ठशिरसि :**—अलसं मन्दं यथा स्यात् तथा चलितं कंपितम् अंगुष्ठाग्रम् यस्य सः तस्मिन् । अर्थात् धीरे से आपके अंगूठे के नख के हिलते ही ।

**पौराणिकप्रसंग :**—वाल्मीकीय रामायण में रावण संबन्धी इस आख्यान को इस भांति दिया है ।

स जित्वा धनदं राम भ्रातरं राक्षसाधिपः ।
.............................. ययौ शरवणं महत्
प्रेक्षते पुष्पकं तत्र राम विष्टंभितं तदा
अचिंतयद्राक्षसेंद्रः ..............................
किंनिमित्तं चेच्छया मे नेदं गच्छति पुष्पकम्
... ... ... ... ...
ततः पार्श्वमुपागम्य भवस्यानुचरोऽब्रवीत्
... ... ... ... ...
निवर्तस्व दशग्रीव शैले क्रीडति शंकरः
... ... ... ... ...
सर्वेषामेव भूतानामगम्यः पर्वतः कृतः
... ... ... ... ...
पुष्पकस्य गतिश्छिन्ना यत्कृते मम गच्छतः
तमिमं शैलमुन्मूलं करोमि तव गोपते
एवमुक्त्वा ततो राम भुजान् विक्षिप्य पर्वते
तोलयामास तं शीघ्रं स शैलः समकंपत
चालनात्पर्वतस्यैव गणा देवस्य कंपिताः
चचाल पार्वती चापि तदाश्लिष्टा महेश्वरम्
ततो राम महादेवो देवानां प्रवरो हरः
पादांगुष्ठेन तं शैलं पीडयामास लीलया
पीडितास्तु ततस्तस्य शैलस्तंभोपमा भुजाः
... ... ... ... ...
रक्षसा तेन रोषाच्च भुजानां पीडनात्तथा
मुक्तो विरावः सहसा त्रैलोक्यं येन कंपितम्
... ... .. ... ...
एवमुक्तस्तदामात्यैस्तुष्टाव वृषभध्वजम्
सामभिर्विविधैः स्तोत्रैः प्रणम्य स दशाननः
संवत्सरसहस्रं तु रुदतो रक्षसो गतम्

ततः प्रीतो महादेवः.........................
मुक्त्वा चास्य भुजान्नाम प्राह वाक्यं दशाननम्
प्रीतोऽस्मि..............................
शैलाक्रान्तेन यो मुक्तस्त्वया रावः सुदारुणः
... ... ... ... ...
तस्मात्त्वं रावणो नाम नाम्ना राजन् भविष्यसि
.................................इत्यादि (वाल्मी—उत्तर—१६)

**भावार्थ :**—रावण जब कुबेर को जीत पुष्पक द्वारा लौटा तब शरवण के निकट उसका पुष्पक स्वतः रुक गया। वह सोचने लगा कि किस कारण किसकी इच्छा से मेरा यह विमान रुका। मंत्री आदि भिन्न भिन्न प्रकार की तर्कणा कर ही रहे थे कि इतने में भगवान शिवजी के गणने आकर उससे कहा कि हे रावण इधर से लौट दूसरे मार्ग से जाव क्यों कि यह मार्ग इस समय पर्वत पर भगवान शंकर और पार्वतीजी की क्रीड़ा के कारण बंद करा दिया गया है। घमंडी रावण भला यह कब सहन कर सकता था। उसने कहा कि मेरे पुष्पक की गति रोकने के कारण मैं इस पर्वत ही को न रक्खूंगा लौटने की तो बात ही क्या। इतना कह और भुजाओं को लगा उस पर्वत श्रृङ्ग को उठा लिया। पर्वत कांपने लगा, गण डर गये और भगवती शिवा शिव की गोदी में जा छिपीं। भगवान शंकरजी ने उसके इस घमंड का शासन करने के लिये धीरे से अपने अंगूठे को ज्योंही दबाया त्योंही उसकी भुजाओं को दबाता हुआ पर्वत जहां का तहां जा बैठा और रावण की भुजाएं उसमें ज्यों की त्यों दबी रह गईं। उसके सर्व मंत्रियों और पूर्ण सेना ने जीवशक्य सर्व प्रयत्न उसकी भुजाएं छुटाने के लिये किया परन्तु फल कुछ न हुआ तब मंत्रियों ने कहा कि हे रावण शिवजी के अपमान के कारण तुम इस अवस्था को पहुँचे हो अतएव शिवाराधन करो। उनके ऐसा कहने पर रावण ने शिवजी की विविध स्तोत्रों से स्तुति प्रारम्भ की। सहस्त्रवर्ष तक इस भांत शिवाराधन करने पर भगवान शंकर प्रसन्न हुए और उन्होंने आकर कृपा-पूर्वक उसकी बाहें पहाड़ से निकाल दीं। और चूंकि भुजाओं की पीड़ा वश उसके घोर रूपसे रोने और चिल्लाने के कारण तीनों लोकों के कान फटा करते थे इस कारण कौतुकी शंकरजी ने उसका नाम रावण रक्खा और भी...इत्यादि

इस उपरोक्त आख्यान और अन्य पुराणों में वर्णित इस प्रसंग में बहुत

अन्तर है। पुराणों का मत श्रीमधुसूदनस्वामी अवतरण द्वारा अपने भाष्य में यों देते हैं। "एवंहि पुराणप्रसिद्धम्, भगवत्प्रसादादासादितबलेन रावणेन स्वबलपरीक्षार्थं भगवन्निवासस्यापि कैलासस्योत्पाटनमारब्धम्। ततश्च पार्वत्या भीतया प्रार्थितो भगवान्कैलासस्याधोगमनार्थमंगुष्ठाग्रमात्रं शनैर्व्यापारयामास तावन्मात्रेणैव क्षीणबलो रावणः पातालं प्रविवेश। पुनश्च भगवता करुणया समुधृत इति"—अर्थात् पुराणों में यों प्रसिद्ध है कि भगवान की कृपा से प्राप्त बल वाले रावण ने अपने बल की परीक्षार्थ भगवान के निवासस्थान कैलास ही को उखाड़ना प्रारम्भ किया। जब पार्वती ने डरकर प्रार्थना की तो शंकरजी ने कैलास को नीचे दबाने के लिये अपने अंगूठे की नोक को धीरे से हिला दिया। उतने ही से क्षीणबल रावण पाताल में पहुँच गया। फिर भगवान ने कृपाकर उसका उद्धार किया इत्यादि।

वाल्मीकीय रामायण में (जिसका पूरा अवतरण ऊपर नहीं दिया गया है) जिस भांत यह प्रसंग वर्णित है उससे विदित होता है कि मानों इस घटना के पूर्व रावण शिवजी का भक्त नहीं था और न उनके प्रभाव को ही जानता था। क्योंकि नंदीश्वर के रोकने पर रावण कहता है "कोऽयँ शंकरः" अरे कौन महादेव, कहाँ के हैं। और फिर पर्वत उखाड़ने के समय कहता है "केन प्रभावेण भवो नित्यंक्रीडति राजवत्, विज्ञातव्यं न जानीते भयस्थानमुपस्थितम्" अर्थात् किस बल से शिवजी हमेशा राजा की भांति विहार करते हैं (अर्थात् जिस तरह राजाओं के लिये मार्ग इत्यादि रोक दिये जाते हैं इस भांति मार्ग बंदकर विहार करते हैं) और उन्हे जानने योग्य इस बात का भी पता नहीं है कि डरने योग्य मैं आ पहुँचा हूँ, अर्थात् यदि वो राजा हों तो मैं सम्राट् हूँ इत्यादि। वाल्मीकीय रामायण के हिसाब से इसके पूर्व रावण को केवल ब्रह्माही जीका वर था क्योंकि उसमें यों लिखा है "दशवर्षसहस्रं तु निराहारो दशाननः। पूर्णे वर्षसहस्रे तु शिरश्चाग्नौ जुहाव सः॥ एवं वर्षसहस्राणि नव तस्यातिचक्रमुः। शिरांसि नवचाप्यस्य प्रविष्टानि हुताशनम्॥ अथवर्षसहस्रे तु दशमे दशमं शिरः। छेत्तुकामे दशग्रीवे प्राप्तस्तत्र पितामहः"॥ अर्थात् रावण ने दशहजार वर्ष तक निराहार रहकर व्रत किया। प्रति हजारवें वर्ष वह अपना एक शिर काट अग्नि में आहुति दे देता था। इस तरह नव हजार वर्ष में उसके नौ शिर आहुत हो चुके थे। दशवें हजार वर्ष जब वह अपना दशवां शिर भी काटने चला तब ब्रह्माजी आगये और वर दिया इत्यादि। इस तरह वाल्मीकीय रामायण के अनु-

सार रावण ने अपने शिरों द्वारा यज्ञ कर ब्रह्माजी को प्रसन्न किया था न कि उसने उन्हें शिवजी के ऊपर चढ़ाया था जैसा कि इस स्तोत्र के ११ वें श्लोक से प्रतीत होता है। वाल्मीकीय रामायण में इसही पहाड़ उठाने वाली घटना से रावण को शिव प्रभाव का ज्ञान होता है और इस घटना के उपरान्त ही वह शिवजी से मनमानी आयु और चंद्रहास तलवार इत्यादि प्राप्त करता है।

इस विरोध का समन्वय विद्वानों द्वारा अनुसंधनीय है।

... ... ... ... ... ...

**श्लोकसंगति** :—इस श्लोक में जगत्प्रसिद्धबाणासुर की भक्ति तथा उसके फल स्वरूप उसकी संपत्ति का वर्णन कर भगवान शिवजी की महिमा का विस्तार किया गया है।

यदृद्धिं सुत्राम्णो वरद परमोच्चैरपि सती–
मधश्चक्रे बाणः परिजनविधेयत्रिभुवनः ।
न तच्चित्रं तस्मिन्वरिवसितरि त्वच्चरणयो–
र्न कस्या[1] उन्नत्यै भवति शिरसस्त्वय्यवनतिः ॥१२॥

**अन्वय** :—(हे) वरद ! यत् परिजनविधेयत्रिभुवनः बाणः सुत्राम्णः ऋद्धिम् परमोच्चैः सतीम् अपि अधश्चक्रे तत् त्वच्चरणयोः वरिवसितरि तस्मिन् न चित्रम् (अस्ति)। त्वयि शिरसः अवनतिः कस्यै उन्नत्यै न भवति।

**संस्कृतार्थ** :—हे वरद ! यद्गृहकुंभदासीकृताखिललोकः त्रिभुवनजयी बाणासुर इन्द्रस्याप्यत्यभ्युच्छ्रितां संपत्तिं प्रत्यादिदेश तत्त्वत्पादपद्मयोः कृतप्रणामे तस्मिन्नात्यपूर्वम्। त्वयि प्रह्वीभावः कं कमभ्युदयं न ददाति । तृणीकृतजगत्रयै-श्वर्यस्त्वद्भक्तिप्रभावो जनस्यापूर्वाभ्युदयाय निःश्रेयसायच भवतीत्यर्थः।

---

१ कस्याप्युन्नत्यै इत्यपि पाठः क्वचित्।

**भाषार्थ :**—हे वरद ! तीनों लोकों को दासवत् स्ववश कर लेने वाले बाणासुर ने यदि इन्द्र की अति अभ्युन्नत समृद्धि को भी नीचा दिखा दिया तो आपके चरणों में नमस्कार करने वाले उसके लिए कोई अपूर्व आश्चर्य की बात न थी (क्योंकि ऐसा तो सदा ही होता आया है कि आपके भक्त की ऐसी ही उन्नति हो )। जो आपको शिर नमाता है उसकी क्या २ उन्नतियां नहीं होतीं। ( अर्थात् मुक्ति तक प्राप्त हो जाती है जगत् के ऐश्वर्य की कौन कहे )

**परिजनविधेयत्रिभुवनः :**—परिजनवत् दासजनवत् विधेयं वश्यं किंकरो वा त्रिभुवनम् अखिलजनः यस्य सः। अर्थात् तीनों लोकों के वासी इस भांति उसकी आज्ञा पालते थे मानों वे उसके घरेलू नौकर हों !

... ... ... ... ... ...

**श्लोकसङ्गति :**—संसार में ऐसा प्रसिद्ध है कि शिवजी संसार का नाश करते हैं सो ऐसा नहीं, वास्तव में तो वे ही इस जगत के रक्षक हैं, केवल भक्षक तो वे उस जगतभ्रम या अज्ञान के हैं 'जा बश जीव पड़ा भवकूपा'

**अकाण्डब्रह्माण्डक्षयचकितदेवासुरकृपा-**
**विधेयस्यासीद्यस्त्रिनयन विषं संहृतवतः।**
**स कल्माषः कण्ठे तव न कुरुते न श्रियमहो**
**विकारोऽपि श्लाघ्यो भुवनभयभंगव्यसनिनः ॥१४॥**

**अन्वयः :**—(हे) त्रिनयन ! अकाण्डब्रह्माण्डक्षयचकितदेवासुरकृपा-विधेयस्य ( अतएव ) विषम् संहृतवतः तव कण्ठे यः कल्माषः आसीत् सः ( कल्माषः तव कण्ठे ) श्रियम् न कुरुते ( इति ) न। अहो भुवनभयभंगव्यसनिनः ( तव ) विकारः अपि श्लाघ्यः ( भवति )।

**संस्कृतार्थ :**—हे त्रिनेत्र ! असमये ब्रह्माण्डनाशभयभीतदेवासुरेष्वनुग्रहं कृत्वा कालकूटं पीतवतस्तव कंठे यः कालिमा संजातस्स कालिमा तत्रानुपमामेव लक्ष्मीं तनोति। अहो लोकत्राणहेतुका विकृतिरपि तव शोभायै न तु वैरूप्यायेति।

समुद्रमथनोद्भूतं हालाहलं दृष्ट्वा सर्वे देवासुरा अकालप्रलयोऽयमुपस्थित इति मत्वा महाभयं भेजिरे । आत्मनाशभयकंपमानगात्रेषु स्तुवत्सु देवासुरेषु परममनुग्रहं कुर्वता भवता तदनन्यप्रतीकारं कालकूटमापीतम् । एवं जगद्भया-पहारिणस्तव नीलकंठेति नाम सुकीर्तिर्नतु विरूपता ।

**भाषार्थ** :—हे तीन नेत्र वाले शिवजी ! असमय में ही ब्रह्माण्ड नाश हो रहा है इस भय से भयभीत देवासुरों पर कृपा करके कालकूट विष पी लेने वाले आपके कंठ में जो कालिमा उत्पन्न हो गई है वह क्या आपको शोभा नहीं बढ़ाती (नहीं बढ़ाती ही है) अहाहा ! जगतभयनाश करने में लगे हुये आपके अंगका विकार भी अत्यन्ता प्रशंसायोग्य ही है ।

**भावार्थ** :—हे शिवजी ! अपनी चपलप्रवृत्ति के वशीभूत होकर ही देवासुरों ने आपस में साझा कर समुद्रमथन का कार्य प्रारम्भ किया था । उसमें न आपकी कोई अनुमति थी न आपका कोई स्वार्थ या साझा ही था । उस बालो-चित चपलता का फलस्वरूप एक समय ऐसा आ उपस्थित हुआ कि समुद्र-मथनोत्पन्न कालकूट विष से सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड ही भस्म होने लगा । लड़के बहुधा खेल में घर फूंक तमाशा देखते हैं । जब वह हालाहल सामने फुफकार मारने लगा तब औरों की क्या कहें चौदह आने के पत्तीदार साक्षात् विष्णु भगवान ही बगलें ताकने लगे । न तो वह कौस्तुभमणि ही था कि गले में धारण करते, न वह पतली कमर वाली सुन्दरी लक्ष्मी था कि पैर दाबने के काम आता, आखिर विचारे उसे अपने भाग में लेते तो लेकर करते क्या।संभावना थी कि उलटे देव-समाज बहिष्कृत हो जाते क्योंकि ऐसे विषप्रयोगी (Poison dealer) के पास फटकता ही कौन । रहे अन्य देवता उनमें कुछ विचारे तो समुद्र के किनारे घोड़ा हांथी ही मात्र खरीदने आये थे । दूसरे जो सूचीपत्र या प्रास्पेक्टस (Prospectus) उस कंपनी के सिक्रेटरी इन्द्रजीने प्रारम्भमें निकाला था उसमें विषका तो कहीं नाम तक भी न था । उसमें तो लिखा था कि यह कम्पनी एक ऐसी अपूर्व वस्तु समुद्र से निकालेगी कि जिसके खाने से मृत्युलोक के प्राणी भी अमर हो जांयगे—"यस्य पीतस्य वै जन्तुर्मृत्युग्रस्तोऽमरो भवेत्" इत्यादि । यह विष बिल्कुल आशा के विपरीत (Ultra vires) समुद्र से निकल पड़ा । उस अपूर्व पदार्थ की प्रतिक्रिया के लिये उन सबको केवल मात्र एक आपही शरण देख पड़े ।

वे सब, हे शिवजी ! आपकी शरण आये और लगे स्तुति करने । आखिर अब और विचारों के पास थाही क्या । साक्षात् यह कहते उन स्वार्थियों को भी बड़ी लज्जा लग रही थी कि हे शिवजी आप हमारे लाभ के लिये विष पान करलें । हे शिवजी आप उनका तात्पर्य तुरंत समझ गये । आप उस कठिन मामले में आखिर सलाह लेते तो लेते किससे, सारा जगत तो उस समय अपने स्वार्थवश आपको विष पिलाही रहा था । हे शिवजी आपतो आत्माराम हैं आपको जीवन-मरण विष अमृत सब समान है, सुख दुःख एक रूप है परन्तु तब भी व्यवहार दृष्टि से इस कठिन प्रसंग के समय आपका भगवती पार्वतीजी से अनुमति मांगना मुनासिब ही था क्योंकि वो भी तो अर्धाङ्गिनी थीं । "तद्वीक्ष्य व्यसनं तासां कृपया भृशपीडितः । सर्वभूतसुहृद्देव इदमाह सतीम् प्रियाम् ॥" अर्थात् अपनी प्रजा को उस भांत दुखी देखकर करुणान्वित हो प्रिय सती से बोले ।

**शिव उवाच** :-अहोबत्भवान्येतत् प्रजानां पश्य वैशसम् । क्षीरोदमथनोद्भूतात्कालकूटादुपस्थितम् ॥ ………॥………। तस्मादिदं गरं भुंजे प्रजानां स्वस्तिरस्तु मे ॥ एवमामन्त्र्य भगवान् भवानीं विश्वभावनः । तद्विषं जग्धुमारेभे प्रभावज्ञाऽन्वमोदत ॥ ततःकरतलीकृत्य व्यापि हालाहलं विषं । अभक्षयन्महादेवः कृपया भूतभावनः ॥ तस्यापि दर्शयामास स्ववीर्यं जलकल्मषः । यच्चकार गलेनीलं तच्चसाधोर्विभूषणम् ॥

—भागवत ८-६

शिव जी बोले कि हे भगवती आप देख ही रही हैं कि इस समुद्रमथनोत्पन्न विष से आपकी प्रजा किस भांत नाश होने जा रही है (अब जगत में हम हीं सब से बड़े हैं यदि हम हीं इनकी रक्षा न करेंगे तो कौन सहायता करेगा) अतएव हे देवि हम प्रजा की भलाई के हेतु इस विष का भक्षण करेंगे आप अनुमति दीजिये । इस तरह भगवती से बिदा लेकर हे शिवजी आपने विष भक्षण करना प्रारंभ किया । पार्वती जी भी आपकी अपूर्व महिमा जानती थीं अतएव उन्होंने भी अनुमति दे दी । तब हे शिव जी आपने उस विष को जो अत्यन्त फैलने वाला था अपनी हथेली पर लिया और संसार के हित के लिये उसको भक्षण किया । इससे यह बात नहीं है कि आपको कष्ट नहीं हुआ या वह विष कोई धोखा था । उस विष ने भी अपनी महिमा आपको दिखाई और आपका गला काला कर डाला । पर हित साधने वाले आपके गले में वह भूषण ही है ।

हे शिवजी ! देवताओं ने तो अमृत पिया, परन्तु आपने सबके लियेजो दुष्कर कर्म किया उससे आज तक ग्रीष्म ऋतु में आपको बड़ा कष्ट रहता है और श्री गंगाजी भी पूर्ण प्रवाह से आपके मस्तक को ठंढा नहीं कर पातीं अतएव ग्रीष्म में बहुत दुबला जाती है। आपके अगणित भक्त आपके इस कष्ट का अनुमान कर आपके मस्तक पर बूंद बूंद जल टपकाया करते हैं। स्यात् इससे कुछ आपको लाभ होता हो। हे शिवजी आपके उस अपूर्व त्याग की महिमा जो जन समझें वे आपकी जिस प्रकार सेवा पूजा करें सो थोड़ी ही है। हे शिवजी वह विष जो आप किसी समय पी चुके हैं नष्ट नहीं हुवा है उसे आप धारण ही मात्र किये हैं। जब इस जगत के प्राणी आपके उस महान् त्याग को भूल, आपको भूल जांयगे तो हे शिवजीं यह भी सत्य ही है कि फिर उन कृतघ्नों के लिये आप काहे को और अधिक कष्ट सहेंगे। और निश्चय करके उन कृतघ्नों के पूर्वजों की उस घोर धरोहर को आप अपने पास से हटा उन दुष्ट संतानों को सौंप देंगे। यदि इस धरोहर सौंपने के लिये कोई बुरा मान कर आपको जगत नाशक कहे तो कहा करे।

**अकांडब्रह्माण्डक्षयचकितदेवासुरकृपाविधेयस्य** :—नास्ति काण्डम् अवसरः उचितकालः यस्य तत् अकाण्डम्। अकांडे असमये ब्रह्मांडस्य क्षयः नाशः तस्मात् चकिताः भीताः देवाश्चसुराश्च देवासुराः तेषु कृपा दया तया विधेयः वशीकृतः य सः तस्य अकांडब्रह्मांडक्षयचकितदेवासुरकृपाविधेयस्य अर्थात् जिसका मुनासिब समय था नहीं ऐसे असमय प्राप्त ब्रह्मांड नाश के भय से भयभीत देवता और असुर लोगों पर जो आपकी करुणा उस करुणा के वशीभूत होकर आपने।

**भुवनभयभंगव्यसनिन** :—भुवनस्य लोकस्य भयं त्रासः तस्य भंगः समूलनाशः सः एव व्यसनं अनन्यभावव्यापारः तत् यस्यास्ति तस्य भुवनभय-भंगव्यसनिनः अर्थात् जगत के भय को समूल नाश करने में जो अनन्य भाव से लगे हैं ऐसे वो शिवजी।

... ... ... ... ... ...

असिद्धार्था नैव क्वचिदपि सदेवासुरनरे
निवर्तन्ते नित्यं जगति जयिनो यस्य विशिखाः।
स पश्यन्नीश त्वामितरसुरसाधारणमभूत्
स्मरः स्मर्तव्यात्मा न हि वशिषु पथ्यः परिभवः ॥१५॥

**अन्वयः** :—(हे) ईश ! यस्य (स्मरस्य) विशिखाः सदेवासुरनरे जगति नित्यम् जयिनः क्वचित् अपि असिद्धार्थाः नैव निवर्तन्ते सः स्मरः त्वाम् इतरसुर-साधारणम् पश्यन् स्मर्तव्यात्मा अभूत्। हि वशिषु परिभवः पथ्यः न (भवति)।

**संस्कृतार्थः** :—हे जगत्स्वामिन्प्रभो ! यस्य कामदेवस्य बाणा देवासुरनरादिसहिते संपूर्णे विश्वे सदैव जिष्णवस्सर्वत्रैव सफलमनोरथा भवन्ति स एव जगज्जयी कुसुमायुधस्त्वामपीतरदेवतुल्यं मन्यमानस्तथैव चेष्टमानोऽचिराद्भस्मत्वं गतः। निश्चयं दांतशांतजनावज्ञा हिताय न भवति।

श्रूयते हि पुरा कामदेवोऽपि विग्रहवानासीत्। स एकदा तारकासुरभय-पीडितैर्देवैर्याच्यमानो भगवति शंकरेऽपि स्वचेष्टां जनयितुमुद्युक्तो बभूव। ततो-भगवान्पिनाकी तथानाचरन्तं तं भस्मीभूतंचकार। ततः प्रभृति कामोऽनंगत्वं गतः।

**भाषार्थ** :—हे सबको वश में रखने वाले शिवजी ! जिस (कामदेव) के बाण देवासुरनरादि जगत के संपूर्ण जीव जन्तुओं तक में सर्वत्रविजयी ही रहे और जो कदापि कहीं से भी विना अपना मतलब पूरा किये नहीं लौटते, उस कामदेव को भी आपने, जब उसने आपको भी इतरजन सामान्य दृष्टि से देखा तब केवल स्मरणीयमात्र ही (शरीर रहित) बना कर छोड़ा। (अतएव) निश्चय करके आत्मवशी जनों में अनादर लाभदायी नहीं होता।

**भावार्थ** :—हे जगद्गुरो शिवजी ! यदि जगत में सचमुच कोई सच्चा वीर है तो वह कामदेव है क्योंकि वह केवल मात्र कुसुम बाणों ही से इस विश्व में बड़े से बड़े देवता और छोटे से छोटे जीव जन्तुओं तक को जीत लेता है। अन्य वीरों को तो यदा कदा कहीं २ पराभव भी प्राप्त हो जाता है और यदि सफल भी हुवे तो जयोपरान्त भी (अलाउद्दीन की भांति चित्तौड़ से) मनोरथ

पूर्ण किये विना ही लौटना होता है परन्तु भगवान कुसुमायुध में ये सब त्रुटियाँ नहीं। ऐसे जगज्जयी कामदेव ने यदि थोड़ी देर घमंड भी किया हो तो हे शिवजी वह तो क्षम्य सा था कारण कि यदि कामदेव भी अहंकार न करेगा तो फिर अहंकार इस विश्व में किस के सहारे होकर रह सकता है। हाँ यह निश्चय है कि उसको जगज्जय दर्पवश अपने सिरजन हारे आपही के सम्मुख उस भांत सिर न उठाना चाहिये था कि मानो आप भी एक साधारण देव विशेष ही तो हो। यदि उसने ऐसा किया तो किसी का अभिमान न रहने देने वाले हे शिवजी आपने उसे जो दंड दिया सो उचित ही हुवा, क्योंकि उसकी धृष्टता भी कुछ सामान्य न थी :—

अथेन्द्रियक्षोभमयुग्मनेत्रः पुनर्वशित्वाद्बलवन्निगृह्य ।
हेतुं स्वचेतोविकृतेर्दिदृक्षुर्दिशामुपान्तेषु ससर्ज दृष्टिम् ॥
स दक्षिणापांगनिविष्टमुष्टिं नतांसमाकुंचितसव्यपादम् ।
ददर्श चक्रीकृतचारुचापं प्रहर्तुमभ्युद्यतमात्मयोनिम् ॥

तपःपरामर्शविवृद्धमन्योर्भ्रूभंगदुष्प्रेक्ष्यमुखस्य तस्य ।
स्फुरन्नुदर्चिः सहसा तृतीयादक्ष्णः कृशानुः किल निष्पपात ॥
क्रोधं प्रभो संहर संहरेति यावद्गिरः खे मरुतां चरन्ति ।
तावत्स वह्निर्भवनेत्रजन्मा भस्मावशेषं मदनं चकार ॥

कुमारसंभवे ३,६९-७२

हे त्रिनेत्र, उस समय आपकी इन्द्रियाँ भी क्षुभित हो उठीं थीं परन्तु सदा के संयमी आपने उन्हे बलपूर्वक दबा कर मनमें सोचा कि यह अनहोनी आज कैसे हुई, निश्चय इसका कोई विशेष कारण होगा । ऐसा विचार अपने मनो विकार का कारण जानने के हेतु जो आपने अपने चारों ओर दृष्टि डाली तो आप क्या देखते हैं कि वह कामदेव दाहिने हाथ की मूठ बांधे कंधा झुकाए और बांया पैर पीछे हटाए, धनुष को चक्राकार किये हुए, स्वयंभू भगवान आपही पर बाण चलाना चाहता है । उसकी ऐसी धृष्टता देख और यह देख कि वह तपभंग

करने में भी नहीं भय खाता आपका क्रोध भड़क उठा और आपकी भौहों के तनने से आपका मुख विकराल हो गया। ऐसी बेसुधी के समय में एकाएक आपके तीसरे नेत्र से भड़कती हुई अग्नि भी निकल ही तो पड़ी। बस फिर क्या था, ऊपर आकाश में देवताओं की यह प्रार्थना कि 'हे प्रभो क्रोध शांत कीजिये, क्रोध शांत कीजिये', जब तक वायुमंडल चीरती हुई आपतक पहुँचे पहुँचे तब तक आपके तृतीय नेत्र से उत्पन्न उस प्रलयाग्नि ने कामदेव को जलाकर राख कर ही तो डाला। भला इसमें आपका दोष ही क्या था। यह तो सब काम बेखुदी में हो गया। हाँ इससे सबको सदा के लिये यह शिक्षा निश्चय मिल गई कि आत्मवशी जनों के साथ दिल्लगी करने में लेने के देने पड़ जाते हैं।

**इतरसुरसाधारणम् :**—इतरसुरवत् साधारणम् यथा स्यात् तथा। अर्थात् उसही साधारण दृष्टि से देखता या व्यवहार करता हुआ कि जिस भांत अन्य साधारण देवों को देखता था।

**स्मर्तव्यात्मा :**—स्मर्तव्यः स्मरणीयताम् गतः आत्मा शरीरम् यस्य सः। अर्थात् जो नाम मात्र रह गया और जिसका शरीर नष्ट हो गया।

... ... ... ... ... ...

**श्लोकसंगति :**—जगत की रक्षा के लिये जो शिवनर्तन अर्थात् तांडव उसका इस श्लोक में वर्णन किया जाता है।

**मही पादाघाताद्व्रजति सहसा संशयपदं**
**पदं विष्णोर्भ्राम्यद्भुजपरिघरुग्णग्रहगणम्।**
**मुहुर्द्यौर्दौस्थ्यं यात्यनिभृतजटाताडिततटा**
**जगद्रक्षायै त्वं नटसि ननु वामैव विभुता ॥१६॥**

**अन्वय :**—मही पादाघातात् सहसा संशयपदं व्रजति, विष्णोःपदं भ्राम्यद्भुजपरिघरुग्णग्रहगणम् (भवति), द्यौः अनिभृतजटाताडिततटा मुहुः दौस्थ्यम् याति, (एवम्) जगद्रक्षायै त्वम् नटसि। ननु विभुता वामा एव (भवति)।

**संस्कृतार्थ :**—तांडवं नृत्यतस्तवेतस्ततः पादनिक्षेपणादियं पृथिव्येकपदेऽ धःप्रष्टा भविष्यामीति संशयिता भवति। तथाभिनयतस्तव संचलद्भुजदंडैरंतरिक्षलोकस्थग्रहनक्षत्रतारासमूहा हतप्रभा भवन्ति। असंवृताभिर्जटाभिर्वायुमंडले-प्रसर्पन्तीभिरभिहतप्रान्तदेशस्स्वर्लोकोऽपि वारं वारमुन्मूलित इवात्मानम्मन्यते। जगत्परिपालनायैव त्वमेवंविधे तांडवे प्रवृत्तो भवसि। अहो प्रभूणां चरितं यदनुकूलमपि प्रतिकूलमिव दृश्यते।

**भाषार्थ :**—आपके पादाभिघात से ये पृथिवी एकदम संदेह में पड़ जाती है। आपके परिघवत् दोनों भुजाओं के इधर उधर परिभ्रमण करने के कारण अंतरिक्ष लोक के सब ग्रहनक्षत्र तारागण प्रभाहीन से हो जाते हैं। आपकी खुली जटाऐं स्वर्गलोक तक फटकार मारतीं हुई वार वार उसे (स्वर्गलोक को) उखाड़ती सी है। जगत की रक्षा ही के लिये इस भांत आप नाचते हैं। बड़ों के चरित बहुधा (समझ में न आने के कारण) उलटे से प्रतीत होते हैं।

**भावार्थ :**—हे शिवजी! जगत की ये जो चौरासी लक्ष योनियां प्राणित हो रही हैं, ये जो अनेकानेक ग्रहसमूह अपनी कक्षा में परिभ्रमण करते हुए आपस में लड़ नहीं जाते, इन सब गतियों की मूल गति आपकी नाड़ी गति है। जिस भांति किसी कारखाने में एक इञ्जन की गति से बंधे होने के कारण अनेक प्रकार के कल पुर्जे और पहिये अनेक भांति की गतियां करते हैं उस ही भांति इस विश्व की अनेक विचित्र गतियाँ आपकी गति से बँधी है। आपका उठना फिरना चलना सोना सब कुछ इस जगत के अनेक प्रकार के आविर्भाव और तिरोभाव का कारण होता है। तब हे शिवजी ऐसे आपके अंगसंचालन यदि नृत्यमय न हों, यदि जनसाधारणवत् उच्छृङ्खल और नियमविहीन हों तो सारे ब्रह्मांड की फुलझड़ी एक ही रात्रि में छूट जाय। संपूर्ण ग्रहनक्षत्रतारा समूह आदि की गति विधि साधने का जो आपका प्रयत्न विशेष है वही आपका तांडव नृत्य है। ऐसे तो आपकी स्वांस प्रतिस्वांस, नाड़ी नाड़ी की गति नृत्यमय है परन्तु कभी कभी जब जगत में महान परिवर्तन करना आपको अभीष्ट होता है तब आप अपने तांडव की कोई नवीन नर्तनविधि प्रारम्भ करते हो। आपके ऐसा करते ही ब्रह्मांड में एक नवीन प्रकार की लहर आ जाती है और संपूर्ण जगत यथाशक्ति आपके उस ही नवीन अभिनय का अनुकरण करता है। इस नवीन नर्तन गति से, हे नटराज! जगत के कुछ लोक नष्ट हो जाते हैं और बहुत से

नवीन पैदा हो जाते हैं। इस ही आपके तांडव की एक छटा का नाम प्रलय और दूसरी का नाम उत्पत्ति है। हे नटराज! बड़े बड़े ऋषि मुनि भी आपकी नर्तन कला की महिमा नहीं समझ पाते हैं और यही कारण है कि ये पृथिवी कभी २ आपके पैरों की थपक से ऐसी हिलती सी है कि इस पृथिवी माता को प्रतीत होता है मानों अबकी वार अक्षच्युत होकर अनन्त शून्य में नष्ट हो जाऊँगी। जब आप नर्तन कलावश अपनी पीवर दृढ़ दीर्घ भुजाओं का इधर उधर संचालन करते हो तो अनेक नक्षत्र और तारागण उनकी लपेट में इस भांत इधर उधर हो जाते हैं मानों आकाश में बुहारी सी लग रही हो। भला ऐसी अंधाधुन्ध सी प्रतीत होने वाली स्थिति में यदि अंतरिक्ष लोक के नक्षत्र समूह रोगी से हतप्रभा विदित हों तो अचंभा ही क्या है। आपकी लम्बी लम्बी खुली जटाएँ कि जो श्री गंगाजी को बांध रखने में पर्याप्त है जब पूर्णतया चोटी से एड़ी तक खुल कर फिर फटकारी जाती हैं तब उनकी चोटों से स्वर्ग लोक तक इस भांत वारम्वार कांपता है मानों उसकी सब चूलें ढीली पड़ चुकी हों। इन सब घोर उत्पातों को आपही साधते भी हैं क्योंकि :—

पादस्याविर्भवन्तीमवनतिमवने रक्षतःस्वैरपातैः
संकोचेनैव दोष्णां मुहुरभिनयतः सर्वलोकातिगानाम्।
दृष्टिं लक्ष्येषु नोग्रज्वलनकणमुचं बध्नतो दाहभीते-
रित्याधारानुरोधात् त्रिपुरविजयिनः पातु वो दुःखनृत्तम्॥

(मुद्राराक्षसे)

अर्थात्

पादप्रहारसों जाइपताल न भूमि सवै तनु बोझ के मारे
हांथ नचाइवे सों नभ में इतके उत टूटि परें नहि तारे।
देखन सों जरिजांहिं न लोक न खोलत नैन कृपा उरधारे
यों थल के विनु कष्ट सों नाचत शर्व हरो दुख सर्व हमारे॥

(हरिश्चन्द्र)

हे शिवजी ! बारीकी यहां तक कि पृथिवी का जो २३½ अंश का झुकाव है उसकी रक्षा भी आप पादप्रहार ही से कर लेते हैं—अवनेः आविर्भवन्तीम् अवनतिम् पादस्य स्वैरपातैः रक्षतः—अर्थात् जब आप देखते हैं कि पृथिवी अधिक झुकती चली जाती है तब आप पैरों की थाप धीमी कर देते हैं । परन्तु जब आपको युगपरिवर्तन करना होता है तब, आपको आगामी युग के लिये पृथिवी के अक्ष की जितने अंश की अवनति अभीष्ट प्रतीत होती है उतने ही अंश पर उसको पैर की थापों ही से बांध भी देते हो ।

हे शिवजी ! संसार में ऐसा देखा जाता है कि छोटे छोटे राजा महाराजा भी जब कोई नवीन कार्य प्रारम्भ करते हैं तो अनेक लोगों के झोपड़े और घर उसको स्थान देने के लिये नष्ट हो जाते हैं । इसही भांत आपके तांडव से भी जो व्यक्तिगतरूप थोड़ा सा नाश होता है उसका भी मूलोद्देश्य सृष्टिपरिपालन ही है । परन्तु यदि बड़ों के कर्मों के सब रहस्य सबके बुद्धि गम्य हो जांय तो वे बड़े बड़े ही क्यों कहे जांय अतएव सच ही है कि प्रभुता भी एक बड़ी टेढ़ी खीर है ।

**विष्णोः पदम् :**—अंतरिक्षलोकः आकाशः वा अर्थात् अंतरिक्ष लोक या आकाश ।

**भ्राम्यद्भुजपरिघरुग्णग्रहगणम् :**—भुजौ परिघौ इव भुजपरिघौ भ्राम्यद्भिः भुजपरिघैः रुग्णाः पीडिताः ग्रहाणां गणा समूहाः यत्र तत् भ्राम्यद्भुजपरिघरुग्णग्रहगणम् अर्थात् घूमती हुई भुज परिघाओं के कारण रोगी से हो गये हैं ताराओं के समूह जिसमें ।

**दौस्थ्यम्**—दुःस्थत्वम् अर्थात् मुश्किल से अपने स्थान पर ठहर पाना ।

**अनिभृतजटाताडिततटा**—अनिभृताः असंवृताः जटाः शिरोरुहसमूहाः ताभिःताड़ितं जर्जरितम् तटं प्रान्तदेशो यस्याः सा अनिभृतजटाताडिततटा अर्थात् खुली हुई जटाओं से जर्जरित हो गये हैं किनारों के प्रदेश जिनके अर्थात् खुल कर फटकारे जाने पर जटाएं स्वर्गलोक तक जा पहुँचती हैं ।

**समालोचना :**—मधुसूदन स्वामी अपनी टीका में लिखते हैं 'तथा विष्णोःपदमन्तरिक्षं ·····················यत्र तत्तथा, संशयपदं व्रजतीत्यर्थः' अर्थात्

'संशयपदं व्रजति' इस पद की आवृति विष्णोःपदं के साथ भी अन्वय में अभिप्रेत है। जहाँ तक ये तुच्छ बुद्धि सोच सकी इस आवृति की कोई आवश्यकता प्रतीत न हुई। अतएव उस पद की आवृति न कर अन्वय पद इस भांत किया गया कि 'विष्णोःपदं भ्रास्यद्भुजपरिघरुग्णग्रहगणं भवति' अर्थात् आकाश के तारे मलीन हो गये। विद्वानों को जैसा उचित प्रतीत हो वैसा अर्थ करें इसमें कोई विशेष अभिनिवेश नहीं है।

... ... ... ... .. ...

**वियद्व्यापी तारागणगुणितफेनोद्गमरुचिः**
**प्रवाहो वारां यः पृषतलघुदृष्टः शिरसि ते।**
**जगद्द्वीपाकारं जलधिवलयं तेन कृतमि-**
**त्यनेनैवोन्नेयं धृतमहिम दिव्यं तव वपुः ॥१७॥**

**अन्वय** :—वियद्व्यापी तारागणगुणितफेनोद्गमरुचिः यः वाराम् प्रवाहः ते शिरसि पृषतलघुदृष्टः तेन जलधिवलयम् जगत् द्वीपाकारम् कृतम् इति। अनेन एव दिव्यम् तव वपुः धृतमहिम उन्नेयम्।

**संस्कृतार्थ** :—संपूर्णं नभस्तलमाच्छाद्य स्थितवती नभोगंगाधारा स्वांतःपात्यनेकतारासमूहबहुलीकृतफेनराशिच्छटा तव मूर्ध्नि जलबिंदुवदत्यल्पेव दृश्यमानापि निखिलामिमामुदधिमेखलां पृथिवीं द्वीपोपमां समपादयत्। अनेनैव लिंगेन त्वद्दैवशरीरस्यापूर्वमैश्वर्यं तर्कणीयम्।

या त्रिपथगागंगाकाशपृथिवीपातालेषु मंदाकिनीभागीरथीभोगवतीति संज्ञया जगत्प्रसिद्धा, यदीये वियत्प्रवाहेऽन्तःपात्यनेककोटितारासमूहास्तदुपचितफेनराशिरिव दृश्यमाना अपूर्वां शोभां वहन्ते, सैव गंगा त्वज्जटापिंजरावरुद्धा लुप्तप्रायाल्पोदजलबिंदुवदत्रतत्रान्वेषणीयतां गता। भगीरथतपोद्रवीभूतांतःकरणेन यदा त्वया सा स्वजटायाः प्रमोचिता तदा तयाऽचिरादेवागस्त्यनिःशेषपीतसमुद्रापीयं पृथिवी प्रचलदूर्मिमालासंकुलोदधिमेखलाविभूषिता ससप्तद्वीपा कृता। किन्त्वपर्याप्तमिदमुदाहरणं तव दिव्यशरीरस्य लोकोत्तरमहिमानं प्रकाशयितुम्।

**भाषार्थ :**–आपके मस्तक पर तो केवल मात्र एक छोटा सा जलबिंदुवत् दिखाई पड़ने वाला, परन्तु वास्तव में संपूर्ण नभस्तल को व्यापने वाला, आकाश गंगा का यह जलप्रवाह, कि जिसमें डूबे हुए अनेककोटितारासमूहों की छटा ऐसी प्रतीत होती है कि मानों वे उसके जलमें उत्पन्न फेन मात्र हो, (बाद को) इस संपूर्ण पृथिवी को (सात) समुद्रों की करधनी पहिना द्वीपाकार कर देता है। क्या इससे आपके दिव्य शरीर की लोकोत्तर महिमा का पर्याप्त पता नहीं लगता।

**भावार्थ :**–हे शिवजी! आप कोई शरीर विशेष हो या साक्षात् विराट पुरुष ही हो कि जिसका संपूर्ण ब्रह्मांड ही शरीर है। हमें तो आप विराट पुरुष ही प्रतीत होते हो। इस बात के प्रमाण तो अनेक हैं परन्तु उनमें से एक ही हम आपकी लोकोत्तर दिव्य महिमा को प्रकट करने के लिये वर्णन करते हैं।

हे शिवजी! एक समय था जब भारतवर्ष में भगवती गंगाजी ने पदार्पण न किया था। जब ये यहां न थीं तब कहां थीं? तब विष्णुधाम में थीं। विष्णु-धाम या विष्णुपद अर्थात् आकाश को इस ओर से उस ओर तक व्याप्त करने वाली मंदाकिनी नामवाली आकाश गंगा में संख्यातिसंख तारासमूह इस तरह डूबे हुए पड़े हैं मानों वे उसके प्रवाह के कमल या फेन हों। जितने तारे आकाश भरे में होंगे उससे दुगने केवल मात्र आकाश गंगा में होंगे। कहने का तात्पर्य यह कि आकाश गंगा आकाश की सबसे घनी वस्ती है। यह आकाश में इस ओर से उस ओर तक जाने वाला स्वर्गीय पुल अपने उस एक अंश भाग से कि जो हिमालय के ऊपर है, कभी जलधारा रूप परन्तु अब स्यात् हिम रूप होकर गिरता है, या यों कहना उचित होगा कि हिमालय पर्वत के एक दुर्गम भाग में जो हिम गिरती है वह आकाशगंगा के अलौकिक प्रभाव से इस भांति प्रभा-वित (Electrified) होती है कि उस हिम या उस हिम जल को यदि जल न कह कर साक्षात् भगवतचरणोदक कहा जाय तो कदापि अत्युक्ति न होगी। भारत-वर्ष कभी इस भगवतचरणोदक से वंचित था और यह अपूर्व जल राशि पूर्व समय में हिमालय ही के किसी घोर गर्त में लुप्त होकर पाताल पहुँच कर भोग-वती नाम से वहती थी। यह अद्भुत कर्म महाराज भगीरथ का था कि जिन्होंने अपने मानुषातीत परिश्रम और तप द्वारा कृत्रिममार्ग निकाल उस जलराशि को इधर आने के लिये विवश किया। इस भांति ये गंगाजी तीन पथों से वहती

हुई संपूर्ण त्रिलोक को व्याप रही हैं। ऐसी जो अपूर्व सामर्थ्य वाली गंगाजी हैं, हे शिवजी आपकी जटाओं में उन्हें भी ढूढ़े मार्ग नहीं मिलता । और हे शिवजी भगीरथ पर अनुग्रह कर जब आपने गंगा मुक्त करने का विचार किया था तब वे आपकी उस जटामें से केवल एक बूंद मात्र ही होकर निकलीं थीं। उसही एक बूंदने बादको ऐसा विराट रूप धारण किया कि अगस्त्य ऋषि द्वारा सोखे हुए समुद्र भी फिर से लहलहा उठे। राई को पर्वत और पर्वत को राई करने वाले आपके इस अपूर्व ऐश्वर्य को कौन जन ध्यान में ला सकता है।

**वियद्व्यापी** :—वियत् आकाशं व्याप्नोति आच्छादयति इति वियद्व्यापिन् सः वियद्व्यापी अर्थात् आकाश को एक ओर से दूसरी ओर तक छाये हुए।

**तारागणगुणितफेनोद्गमरुचि** :—ताराणां गणाः समूहाः तारागणाः तैः गुणिता विवर्धिता फेनोद्गमरुचिः फेनोद्भूतच्छटा यस्य सः तारागणगुणितफेनोद्गमरुचिः। अर्थात् जिसके जलकी दुग्धधवला छटा उसमें पड़े हुए असंख तारा समूहों द्वारा अत्यन्त बढ़ा दी गई है।

**पृषतलघु** :—पृषतवत् लघु अर्थात् जलसीकरवत्।

**जलधिवलयं** :—जलधिः वलयं यस्य तत् अर्थात् समुद्र जिसको चारों ओर से करधनी या कंगनावत् घेरे है, या जो समुद्रों की करधनी पहिने है।

**धृतमहिम** :—धृतः महिमा येन तत् धृतमहिम । अर्थात् महिमा धारण किए हुए।

... ... ... ... ... ...

रथः क्षोणी यन्ता शतधृतिरगेन्द्रो धनुरथो
रथाङ्गे चन्द्रार्कौ रथचरणपाणिः शर इति।
दिधक्षोस्ते कोऽयं त्रिपुरतृणमाडम्बरविधि-
र्विधेयैः क्रीडन्त्यो न खलु परतन्त्राः प्रभुधियः ॥१८॥

**अन्वय :**-क्षोणी रथः, शतधृतिः यन्ता, अगेन्द्रः धनुः, अथो चन्द्राकौं रथाङ्गे, रथचरणपाणिः शरः इति अयम् त्रिपुरतृणम् दिधक्षोः ते आडम्बरविधिः कः। खलु प्रभुधियः विधेयैः (सह) क्रीडन्त्यः परतंत्राः न (भवन्ति)

**संस्कृतार्थः :**-पृथिवी स्यंदनो ब्रह्मासारथिर्मेरुः कोदंडं चन्द्रसूर्यौ द्वे रथचक्रे विष्णुर्बाण इतीदं तृणवत्तुच्छातितुच्छं त्रिपुरनामानं दैत्यं दग्धुमिच्छोस्ते महदायोजनं नाम केवलं कौतुकमेव। अथवा सेवकैस्स्वाधीनैः पदार्थैर्वात्मविनोदं कुर्वन्त्यः प्रभूणां बुद्धयो न पराधीनतामनुभवन्ति।

त्रिपुरदैत्यं जिघांसुना त्वया यद्यपि नाम ब्रह्मा विष्णुश्चंद्रसूर्यौ पृथिवी मेरुरित्याद्यनेके सहाया एकत्रीकृताः परन्तु स सर्वःसमारंभः परमकौतुकिनस्ते आडंबरायैव न त्वपरिहार्यसाधनानीति तव मन्ये। अथवा स्वेच्छया जनितत्रैलोक्यस्य ते आत्मवश्यैः पदार्थैस्सह एवंविध आत्मविनोदस्तवाद्वैततां न लघयति तनूकरोति वा।

**भाषार्थ :**—त्रिपुर नामी दैत्य को फूंकने की इच्छा रखने वाले आपने पृथिवी को रथ, ब्रह्मा को सारथी, मेरु पर्वत को धनुष, चन्द्रसूर्य को रथ के पहिये और विष्णु भगवान को बाण बनाकर, यह क्या तमाशा सा कर डाला। अथवा निश्चय करके अपनी बनाई चीज़ों के साथ अपना आत्मविनोद करते हुए प्रभुजनों की बुद्धियों में कदापि परतंत्रता की संभावना नहीं की जा सकती।

**भाषार्थ :**—हे शिवजी! कभी कभी आपके अनुपम चरित्रों को पढ़ तबियत घबड़ा सी उठती है। आप अद्वैत हो, इच्छा मात्र से जगत रचते और नाश करते हो। परन्तु उस तुच्छ त्रिपुरासुररूपी तृण को फूंकने के लिए आपने उस प्रलयाग्नि का समारंभ क्यों किया था? ऐसा तो हम मूर्ख जन भी नहीं करते कि तलवार से नख काटते हों। फिर आपने उस साधारण कर्म के लिये ऐसा असाधारण आयोजन क्यों किया। पृथिवी रूपी रथ पर बैठे, चन्द्र सूर्य के पहिये घड़घड़ाते, ब्रह्मा से टिकटिक करवाते, हांथ में मेरु पर्वत लिये और उस पर विष्णु भगवान को बाणवत् लंबा लिटाये—ये आपका अपूर्व स्वरूप कहिये चाहे स्वांगरचना कहिये, किसलिये। त्रिपुर दैत्य! अरे, वह तो आपही का बनाया होगा। इच्छा ही से बना था, इच्छा मात्र ही से नष्ट भी हो सकता था। हे शिवजी! क्या आप भी उससे कुछ डर सा गये थे जो आपने अपने सबही सहायकों की

परेड एकदम बोलदी थी। अच्छा! प्रत्यक्ष में हम लोगों की दृष्टि से तो आपका ऐसा करना निश्चय कुछ पराधीनता दिखाता है कारण कि हम लोग यदि हांथ भी हिलाते हैं तो पराधीनता वश या कम से कम मन में तो यही सोंचा करते हैं कि हे शिवजी यदि आप पूर्ण कृपा करो तो कौन नालायक अपने हाँथ से उठा कर कौर तक अपने मुंह में ले जाय। परन्तु न्याय के लिए हमें आपके भाव के प्रति भी ध्यान देना होगा। अच्छा, तो राजा महाराजा जब अपने राज्य में शूकर सिंह का शिकार खेलने निकलते हैं और अपनी बड़ी सेना या अपने बड़े बड़े सूर सामंतो को साथ ले जाते हैं तो क्या उस अवसर पर यह अनुमान किया जाता है कि राजा साहब किसी सुवर या शेर से डर कर कल रात भर सोये नहीं थे या यह कि महाराजा साहब यदि स्वयं न जाते तो वह सूकर या सिंह मारा ही न जा सकता था। यह कुछ भी नहीं। सब काम तो नौकर कर सकते हैं फिर राजा साहब आखिर करें क्या। उठें तो शान के खिलाफ, चलें तो शान के खिलाफ, तो फिर शान ही रहे शरीर कहाँ रह सकता है। इसही भांत हे शिवजी यदि आप कभी कभी इस भवारण्य में त्रिपुरादि शूकरों का शिकार खेलने न निकलते और जहां जगत में नित्य सृष्टि प्रलय आपकी इच्छा से हुवा करता है तहां यह एक जीव विशेष भी अपनी स्वाभाविक मृत्यु या अकाल मृत्यु ही से मरता तो फिर चाहे आपकी अद्वैता की शान में भले ही बट्टा न लगता और वह सोलहों आने टंच ही रहती परन्तु हम पामर जन तो यही जानते कि आप हैं ही नहीं। सब आपही आप हुवा करता है। हम ही या हमारे से अन्य पामर जन ही इस जगत के कर्ता धरता हैं। अच्छा यह भी सही, फिर आपने सहायक क्यों बटोरे। अकेले ही शिकार खेलने क्यों न चले गये। आपकी दृष्टि से इसमें आपके सेवकों का मानभंग होता या उनमें हतोत्साहता आती या यह भी न सही तो आखिर उन विचारों को आपके पुराने अभ्यस्त हथकंडों को देखने का कब सौभाग्य प्राप्त होता कि जिससे वे अपनी रणकुशलता में उन्नति कर सकते। इसही भांति अनेकों कारण दिए जा सकते हैं कि कभी कभी आप ऐसे सगुण कार्य क्यों कर उठते हो। 'उमा राम गुण गूढ़ पंडित मुनि पावहिं विरति। मोहहिं मोह विमूढ़ जे हरि विमुख न धर्म रति' और भी 'जन्म कर्म च मे दिव्यमेवं यो वेत्ति तत्त्वतः' इत्यादि।

जब साधन स्वतंत्र होते हैं तब ही साधक की बुद्धि में परतंत्रता या परवशता का भाव उदय होता है। स्ववश साधनों के साथ खेलते हुए ही कर्मों का नाम तो लीला है।

क्षोणी—पृथिवी, यन्ता—सारथिः, शतधृतिः—ब्रह्मा, अगेन्द्रः—मेरुः, अर्कः—सूर्यं। रथचरणपाणिः—रथचरणं चक्रं पाणौ यस्य सः रथचरणपाणिः चक्रपाणिः विष्णुः वा अर्थात् चक्र धारण करने वाले विष्णु भगवान। दिधक्षोः—दग्धुम् इच्छोः, फूंकने की इच्छा रखने वाले।

... ... ... ... ... ...

**हरिस्ते साहस्रं कमलबलिमाधाय पदयो-**
**र्यदेकोने तस्मिन्निजमुदहरन्नेत्रकमलम्।**
**गतो भक्त्युद्रेकः परिणतिमसौ चक्रवपुषा**
**त्रयाणां रक्षायै त्रिपुरहर जागर्ति जगताम् ॥१६॥**

**अन्वयः**—(हे) त्रिपुरहर! हरिः ते पदयोः साहस्रम् कमलबलिम् आधाय तस्मिन् एकोने (सति) यत् निजम् नेत्रकमलम् उदहरत्। (अतः) असौ भक्त्युद्रेकः चक्रवपुषा परिणतिम् गतः त्रयाणां जगताम् रक्षायै जागर्ति।

**संस्कृतार्थ** :—हे त्रिपुरमथन! भगवान्विष्णुस्तव पादपद्मयोस्सहस्रसंख्या-परिमाणं कमलोपहारं समर्प्य तत्संख्यायां कुतश्चिदेकस्मिन् कमलेऽल्पीभूते तत्संपूरणाय यन्निजनयनं कमलम्मन्यमानस्तदुत्पाटितवानतस्तस्य भगवतोऽसौ सेवाश्रद्धायाः परमोत्कर्षस्त्वत्प्रसादाच्चक्रंसुदर्शनं भूत्वाधुना त्रैलोक्यस्य धारणे पालने पोषणे च जागरूकस्सुसमाहितो वर्तते। त्वद्भक्तिप्रसादो हि भगवद्विष्णोर्जग-त्पालने मुख्यो हेतुरित्यर्थः।

**भाषार्थ** :—हे त्रिपुरमथन! विष्णु भगवान ने आपके चरणकमलों में एक सहस्र कमल समर्पित कर उनमें जब एक कम पाया तब अपने नेत्रही को कमल मान उसे आप पर चढ़ा दिया। उनकी भक्ति की यह परमसीमा ही चक्रसुदर्शन रूप हो तीनों लोकों की रक्षा में जाग रही है।

**भावार्थ** :—हे शिवजी! इस संपूर्ण जगत का पालन पोषण तो भगवान विष्णु करते हैं। जब राक्षसों और दैत्यों का उत्पात जगतनाश करने लगता है तब भगवान विष्णु ही अवतार धारण कर उसे शांत करते हैं। आप तो कभी कुछ

करते धरते से प्रतीत नहीं होते फिर आपको कोई कैसे माने। न माने-इसकी कोई विशेष आवश्यकता भी नहीं है जब कि भगवान विष्णु स्वयम् ही आपको इतना मानते हैं कि आपकी पूजा में विघ्न होते देख अपने शरीर की सबसे प्यारी चीज आंख ही वेखटके आप पर चढ़ा देते हैं। ऐसे अनन्य भक्त को पा यदि आप फिर भी इस जगतपालन की खटखट अपने सिर से उतार न फेंकते तो क्या यह एक प्रकार का सामर्थ्य भोगरूपी राग न कहा जाता। जैसे करद नृपगण सम्राट ही के सामर्थ्य के सहारे अपनी प्रजा का प्रत्यक्षरूप से पालनपोषण करते हैं और प्रजा का प्रत्यक्षरूप से अपने निकटवर्ती राजा ही को सर्वस्व मानना सम्राट के वैभव में किसी प्रकार की हानि न कर प्रत्युत उसको बढ़ाता ही है इसही भांत भगवान विष्णु की शक्ति आपही की अनुग्रहरूप होने के कारण आपके अखंड ऐश्वर्य को फलतः बढ़ाती ही है।

साहस्र—सहस्रस्य इदम् साहस्रम्—हजारा। भक्त्युद्रेकः—भक्तेः उद्रेकः परमोत्कर्षः अर्थात् भक्ति की चरमावस्था। परिणतिम्—अवस्थान्तरतां—दूसरा रूप होकर। चक्रवपुषा—चक्रशरीरेण—सुदर्शनचक्ररूप होकर।

... ... ... ... ... ...

**श्लोकसङ्गति :**—पूर्वश्लोक में ऐसा दिखाया गया है कि तीनों लोकों की रक्षा में सदा जागने वाला विष्णु भगवान का सामर्थ्य भी शिवजी की अनुग्रह ही का फल है। तब भी एक प्रश्न यह रह जाता है कि जगतव्यवहार में विष्णु भगवान आदि से अंत तक पर्याप्त हैं या इन त्रिमूर्तियों में कोई श्रमविभाग या ऐश्वर्य तारतम्य है। दूसरे शब्दों में प्रश्न यह है कि ब्रह्मरूप शिव भगवान परमार्थ में निष्क्रिय होते हुवे व्यवहार में भी तद्वत ही हैं या व्यवहारिक जगतकार्य का कुछ भार उनके सिर भी है। और है तो क्या ? लोक में राज्यव्यवस्था के मुख्यतः दो अंग हैं अर्थात् ( १ ) कार्यात्मक (Administrative or Executive) और ( २ ) विवेचनात्मक (Deliberative)। इनमें राजा अपनी राजपरिषद सहित मुख्यतः विवेचनात्मककार्य करता है और उसके द्वारा बनाए हुए नियमों पर चल कर छोटे बड़े अन्य राजकर्मचारी गण राजा की आज्ञाओं तथा उद्देश्यों को कार्य में परिणित किया करते हैं।

भूतकालका और उसमें उत्पन्न होने वाली स्थितियों का पूर्णतया नाश हो चुका है। वर्तमान भूतकाल का निचोड़ है, परिणाम है, फल है। परन्तु यह

वर्तमान भी प्रतिक्षण भूत में विलीन हो रहा है, नष्ट हो रहा है, लुप्त हो रहाहै। यदि एक ओर वर्तमान भूत की गोद में सोता चला जा रहा है तो दूसरी ओर भविष्य के गर्भ से निकलता भी चला आ रहा है। यदि ऐसा न हो तो वर्तमान की धारा बहुत शीघ्र विच्छिन्न हो जाय। भूतकाल को स्थिति इस समय कोई व्यवहारिक मूल्य नहीं रखतो अतएव उसके संबंध में किसी व्यवस्थापक की नियुक्ति को कोई आवश्यकता नहीं। व्यवहारिक सामर्थ्य है वर्तमानस्थिति और भविष्य के प्रश्न में। यही दो जीवन के मुख्य विभाग हैं और इनहीं की व्यवस्था के लिये दो प्रकार के व्यवस्थापक हर प्रकार की व्यवस्थाओं में परमावश्यक हैं। उनमें एक का कर्म ज्ञानात्मक और दूसरे का क्रियात्मक होता है। शरीर में भी ज्ञानात्मक और क्रियात्मक इन्द्रियायें हैं। समाज में भी दो स्वभाव के व्यवस्थापक हैं और तद्वत ईश्वरीय व्यवस्था में भी दो महान मुद्ढ हैं।

पूर्व में निर्धारित और निर्णीत उद्देश्यों की पूर्ति के लिए जो सामग्री संग्रह है उस सामग्री द्वारा ठीक २ वैसा ही साकार उद्देश्य कार्यरूप में खड़ा कर देना, नक्शे के अनुकूल ताज़महल बना देना वर्तमान का प्रश्न है। सामग्री अविच्छिन्न धारा से बराबर पहुँचती जाय; बिना उलझे हुवे सूत भविष्य के गर्भ से निकल कर बराबर कपड़े का थान बनाता जाय, आज की भांत कल और कल की भांत परसों और इस ही भांत अनंतकाल तक यह जगत व्यवहार अविच्छिन्न धारा से बहता रहे यह भविष्य का प्रश्न है। भविष्य व्यवस्था का यह प्रश्न उतना ही सूक्ष्म हैजितना कि वर्तमान का प्रश्न स्थूल है। इस न्यायानुसार चलते हुवे भविष्य शिवजी और वर्तमान विष्णु भगवान के हाथ में है।

शिवजी के भरोसे ही विष्णु भगवान इस भवकूप में आवश्यकता पड़ने पर निधड़क गोते लगा जाते हैं कि जिसे हम अवतार कहते हैं। विष्णु भगवान के अवतार रूपी बंधन में फँसने पर उनके अवतारोद्देश्य की पूर्ति की सामग्री अनुकूल और उचित समय से पहुँचाना और बाद को उन्हें भी भवकूप से बाहर खींचना शिवजी का कर्त्तव्य है। समष्टि के प्रति सब से कठिन काम जो कर्माध्यक्षता का है वह भी शिवजी के हाथ है—अर्थात् सब जीवों को उनके कर्मानुकूल फल देना। यह महा कठिन कर्म है—इस ही को सत्यता पर जगत चल रहा है। 'भाविहु मेटि सकहिं त्रिपुरारी' कारण कि भावी के बनाने वाले भी वही हैं। उपरोक्त विधि के श्रम विभाग की ध्वनि इस श्लोक में है। प्रत्यक्षतया इस

एको रागिषु राजते प्रियतमादेहार्धहारी हरो
नीरागेषु जनो विमुक्तललनासंगो न यस्मात्परः ।
दुर्वारस्मरबाणपन्नगविषव्याविद्धमुग्धो जनः
शेषः कामविडम्बितान्न विषयान् भोक्तुं न मोक्तुं क्षमः ॥भर्तृ. वै. १७॥

रागियों में यदि किसी की शान निबह रही है तो केवल शिवजी की कि फिर वो अपनी प्रियतमा को अपने देहार्ध से कभी अलग ही नहीं करते । वैरागियों में एकदम स्त्रीसंग त्यागने वाला भी उनसे बढ़कर कोई नहीं । बाकी सब लोग तो अनिवार्य कामबाणरूपी सर्प के विष से व्याविद्ध और मुग्ध हो काम से विडंबित विषयसुखों को न त्याग पाते हैं न भोग पाते हैं ।

हे शिवजी यही तो आपकी सर्वतोमुखी परिपूर्णता है कि जिसे श्रुति यों वर्णन करती है ।

"ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात्पूर्णमुदच्यते ।
पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते ॥

**स्वलावण्याशंसाधृतधनुषम् :**—स्वस्याः पार्वत्याः यत् लावण्यं सौंदर्यातिशयः तेन या आशंसा प्रत्याशा तया निमित्तभूतया धृतं धनुः येन तम् । अर्थात् पार्वती जी के अनुपम लावण्य (नमकीनता) की आशा पर जिसने धनुष उठाई थी उस (कामदेव) को ।

अह्नाय-शीघ्रम्, फौरन । प्लुष्टं—दग्धम्, भस्मीभूत । यमनिरत-यमनियमादिषु निरतः यमनिरतः तस्य संबोधने यमनिरत-अष्टांगयोगसिद्ध ।

पुष्पायुधम्—कुसुमशरम्—काम देव को । स्त्रैणम्—नारीजनासक्तम्—स्त्री वश । अवैति—मन्यते—समझती हैं । अद्धा—युक्तमेव—ठीक ही है । बत—अव्ययं, आश्चर्ये—आश्चर्य बोधक अव्यय । मुग्धा—मूढधिय—बेसमझ ।

देहार्धघटनात्—देहस्य अर्धम् देहार्धम् तत्र घटनात् स्थापनात् देहार्धघटनात् अर्थात् अपने अर्धांग में बैठाने के कारण ।

... ... ... ...

श्मशानेष्वाक्रीडा स्मरहर पिशाचाः सहचरा-
श्चिताभस्मालेपः स्रगपि नृकरोटीपरिकरः ।
अमंगल्यं शीलं तव भवतु नामैवमखिलं
तथाऽपि स्मर्तॄणां वरद परमं मंगलमसि ॥२४॥

**अन्वय :**—हे स्मरहर, हे वरद ! श्मशानेषु आक्रीडा, पिशाचाः सहचराः चिताभस्म आलेपः, नृकरोटीपरिकरः अपि स्रक् । एवम् तव अखिलम् शीलम् अमंगल्यम् भवतु नाम । तथा अपि स्मर्तॄणाम् परमम् मंगलम् असि ।

**संस्कृतार्थ :**—हे मदनदहन, हे ईप्सितप्रद ! त्वं शवदाहस्थानेषु रमसे । भूतैः प्रेतैः सहाटसि । शवदाहस्थं भस्म तवांगरागसाधनम् । नराणां शिरोस्थिसमूहास्तव कंठगतमाला । एवं संपूर्णं तव चरितममंगलरूपं भवतु नाम । किन्तु नो गतम् । भक्तानां तु त्वं परममंगलरूपोऽसि इत्यत्र नास्ति कोऽपि संदेहः ।

**भाषार्थ :**—हे कामदेव को नाश करने वाले और सब भक्तों की इच्छा पूरी करने वाले शिवजी ! श्मशानों में आप खेलते हैं । पिशाच आपके सहचर हैं । चिताभस्म आप देह में लपेटते हैं । नरकपालों को आप माला पहिनते हैं । इस तरह माना कि आपका संपूर्ण चरित अमंगलरूप सा प्रतीत होता है । परन्तु इससे हमें क्या । स्मरण करने वाले भक्तों के लिये तो आप सब भांत मंगल रूप ही हैं ।

**भावार्थ :**-कोटि २ वार महाकल्पों में आप द्वारा दग्ध किया हुआ यह संपूर्ण संसार आपकी दृष्टि में श्मशान नहीं तो और क्या है । भ्रमवश देहाध्यास धारण कर घूमने वाले अर्थात् वारम्वार जीने मरने वाले ये जीव पिशाच नहीं तो और क्या हैं । वारम्वार फूंकी हुई यह देह शवभस्म नहीं तो और क्या है । बड़े २ महाज्ञानियों के महालय होने पर उनकी खोपड़ियों का यदि आप भी सम्मान न करेंगे तो कौन करेगा, मानों उनको आप पढ़ते हों । खैर, बहस से क्या, मान भी लिया कि देखने को आपका चरित बहुत ही मनहूस सा है । परन्तु भक्तों के लिये तो बड़ा मंगलदायी है मानों सब जगत की अमंगलता

जमा कर आप सबके मंगल हेतु उसे नाश कर रहे हो। हे शिवजी जगत के कल्याण हेतु कालकूट पी लेने वाले आपके लिये इस भांत अमंगल वेष धारण कर जगत का मंगल साधना कुछ अपूर्व नहीं है। एक कहावत है कि प्रेम गंदे हाथों की परवाह नहीं करता। इसही तरह हे शिवजी यह आपही का अपूर्व जगत पालना प्रेम है जो श्मशानों और प्रेतों के बीच भी घूम घूम उस दुर्गम स्थितियों में फंसे हुए जीवों की भी सद्गति किया करता है। जीते, नाचते, गाते, धन, पकवान, मिठाई, चढ़ाते भक्तों की सुधि तो, हे शिवजी, सबही देवता ले सकते हैं। परन्तु मुरदोंका खयाल करना यह आपहीका काम है। कहा भी है कि 'एक एव सुहृद्धर्मो निधनेऽपि अनुयाति यः' अर्थात् एक धर्म ही ऐसा सुहृद है जो मरने पर भी साथ नहीं छोड़ता—बाकी सब तो जीवन का मेला है। हे शिवजी धर्म-रूप आप मरने के बाद भी साथ नहीं छोड़ते हो। धन्य हैं आप, और आपका भक्तों के हेतु यह परम त्याग। हे शिवजी ऐसा अपूर्व वेष आप भक्तों के हित हेतु ही धारण किये हैं—"ऐसो वर वेष नाथ भक्त हेतु धारे"

आक्रीडा—आरमणम्, खेलना। स्मरहर—मदनदहन। पिशाचाः—प्रेताः। सहचराः—अनुचराः। स्रक्—माला। नृकरोटीपरिकरः—नृशिरोस्थिसमूहः, नर कपालों का समूह।

... ... ... ... ... ...

**श्लोकसंगति :**— प्रारम्भ से लेकर अभी तक शिवजी का बहिरानुभूत सगुण ऐश्वर्य ही वर्णन किया गया है। अब इस श्लोक से अंतरानुभूत निगुर्ण पद वर्णन किया जायगा। यहां तक स्तुति का पूर्वाङ्ग हो चुका। इसके आगे उत्तरांग प्रारम्भ होता है। अभी तक परोक्षानुभूति वर्णित थी अब अपरोक्षानुभूति प्रारम्भ होती है। अभी तक कर्म उपासना और भक्तिपक्ष वर्णित था अब ज्ञानपक्ष वर्णित होता है। यदि अभी तक शरीर का वर्णन था तो अब आत्मा का वर्णन आरम्भ होता है।

**मनः प्रत्यक्चित्ते सविधमवधायात्तमरुतः**
**प्रहृष्यद्रोमाणः प्रमदसलिलोत्संगितदृशः।**
**यदालोक्याह्लादं हृद इव निमज्ज्यामृतमये**
**दधत्यन्तस्तत्त्वं किमपि यमिनस्तत्किल भवान् ॥२५॥**

**अन्वय :**—प्रत्यक्चित्ते मनः सविधम् अवधाय आत्तमरुतः प्रहृष्यद्रोमाणः प्रमदसलिलोत्संगितदृशः यमिनः अमृतमये ह्रदे निमज्ज्य इव यत् किम् अपि अंतस्तत्त्वम् आलोक्य आह्लादम् दधति, भवान् किल तत् (तत्त्वमसि)

**संस्कृतार्थ :**—अंतर्हृदये चित्तवृत्तिं विधिपूर्वकं निरुध्य नियतप्राणा आनंदभरोत्कंटकिततनूरुहा हर्षाश्रुपूर्णनेत्रा योगिनस्सुधापूर्णे सरोवरेऽवगाह्येव यत्किमप्यनिर्वचनीयं परमार्थमपरोक्षीकृत्य परमानंदमनुभवन्ति तल्लोकवेदप्रसिद्धं परमतत्वं भवानेव ।

यत्किमपि मनोवाचातीतं सच्चिदानंदात्मकं परमात्मतत्वं जितश्वासा योगिनः प्रत्यगनुभूयोत्कंटकिततनूजा हर्षोत्फुल्लनेत्रगलदश्रुबिन्दवो वर्तन्ते तस्य सुधासागर-स्नानतुल्यस्यानंदस्य काप्युपमा नास्ति । तत्प्रत्यगात्मतत्वं हि शिवतत्वं लोकवेद-प्रसिद्धम् ।

**भाषार्थ :**—अंतर्हृदय में मनको विधिपूर्वक एकाग्रकर, प्राणों को जीत, आनंद से उत्कंटकितरोम हो, हर्षाश्रुभरे नेत्र वाले योगी जन, मानों वे किसी अमृत-पूर्ण तालाब में स्नान सा कर रहे हों, इस भांत के जिस अनिर्वचनीय अंतःतत्व का अनुभव कर परमानन्द को धारण करते हैं, वह परं तत्व आपही हैं ।

**भावार्थ :**—हे शिवजी आपकी महिमा दयालुता भक्तवत्सलता और अनंत ऐश्वर्य को पढ़ और सुन अब हमारा मन संसार के तुच्छ सुख और भोगों में नहीं लगता, अब बिना आप को पाये चैन नहीं । परन्तु, हे शिवजी, आप को पाएं कहां । 'तेरा नाम जहां कि ज़बानों पर है तेरा शोर ज़माने के कानों में है । पर आंखों से देखा तो परदेनशीं कहीं तू न मिला तेरा दर न मिला' । " न तस्य प्रतिमा अस्ति यस्य नाम महद्यशः"–श्रुति । हाय, तुमने तस्वीर तो कहीं खिचवाई-ही नहीं, वाहरे तुम्हारा लुत्फ यकताई । जिन्होंने खींचा है वे सब 'चतुर चितेरे कूर', कहे जाते हैं । ऐसी स्थिति में, हे शिवजी, जब आप कहीं मिलने ही के नहीं तो आपका यह सब वर्णन हमारे बाह्य सुखों को नाश कर केवल मात्र हमको क्या उभयपतित ही बनाने के लिये है । इस पृथिवी को तो चारों खूंट ढूढ़ा, सब तीर्थ गये, पानी पत्थर पहाड़ सब नहाये और पूजे परन्तु शुष्क श्रम के अतिरिक्त और कुछ हाथ न आया । तो अब क्या मृगव्याध तारे में पहुँचने का उद्योग करें । सुनते है वह तो हमारे सूर्यमंडल से बहुत परे कोई दूसरी सृष्टि ही है । वहां

तो सूर्य का प्रकाश भी नहीं पहुँचता—'न तत्भासयते सूर्यो न शशांको न पावकः यद्गत्वा न निवर्तन्ते तद्धाम परमं मम'। भला, ऐसे सूर्याग्नि के प्रकाश की पहुँच के बाहर हमारा यह दो मन का माटी का धोंधा कैसे पहुँच सकता है। हे शिवजी इससे तो यही सिद्ध होता है कि या तो आप शशशृंगन्यायवत् केवल मात्र एक विकल्प या गौगा हो कि जिसके भ्रमफंद से जगत निकल नहीं पाता और यातो फिर हमारी यह बहिर्मुख दौड़ आप के पाने की पर्याप्त विधि ही नहीं है। हे शिवजी आप के परंभक्त पुष्पदन्त जी तो कहते हैं कि पहिली बात गलत और दूसरी ही ठीक है, अर्थात् आप बहिर्दृष्टि से अनुभव या प्रत्यक्ष करने योग्य नहीं हो। आपको पाने के लिये भक्त को अंतर्मुख होना चाहिये। तो कैसे होना चाहिये ? उसकी विधि भी कृपापूर्वक इस श्लोक में देते हैं। इस पर तो पतंजलिजी ने एक शास्त्र ही रच डाला है जिसे योग शास्त्र कहते हैं परन्तु स्तुति को सर्वांगपूर्ण करने के लिये उसका सार एकही श्लोक में वर्णन करते हैं।

हे शिवजी ! सुना है कि मनके जीतने से प्राण और प्राण के जीतने से मन जित जाता है, कारण कि दोनों एकही तने की दो प्रधान शाखें हैं। मन जीत प्राणवश करना यह राजयोग वेदान्त विधि है और प्राण जीत मन वश करना यह हठयोग विधि है। पूर्वविधि बहुतों के लिये स्वभाव ही से अगम्य है परन्तु उत्तर विधि निरंतर परिश्रम द्वारा सब साध सकते हैं। अतएव इसे सर्वसाधारण मार्ग कह सकते हैं। इसही योग विधि का गुरूपदेश ले, यमनियमासन-प्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानसमाधि नामक इसके आठो अंग सिद्ध कर, और इसके द्वारा प्राणों को रोक और जितप्राणों से पराजित मनको, मूलाधारस्वाधिष्ठानमणिपूरक नामक तीन चक्रों से ऊपर हृदयदेशस्थ अनाहतचक्र में निरुद्ध कर, योगीजन जिस अपूर्व तत्व को अपरोक्षरूप से अनुभव करते हैं कि जिसको अनुभव कर उन्हें जो परमानन्द प्राप्त होता है उसकी उपमा सुधासागर स्नान सुखसे भी देना अत्यन्त तुच्छ है, वह सच्चिदानन्दात्मक परंतत्व आपही हैं। हे शिवजी, यह परंतत्व बहिर्दृष्टि कुयोगियों को त्रिकाल में दुर्दर्श होने पर भी अंतर्मुख भक्तों को सुलभ ही कहा जा सकता है। इस भांत हे शिवजी आप सर्वजीवानुभवगम्य सर्वसुलभ तत्व हैं और सर्वसुलभ होते हुये भी परमानंद हैं। "अस प्रभु अछत हृदय अविकारी सकल जीव जड़ होंहि दुखारी"। हे शिव जी अब आप कृपा कर अपनी इस जीव को जड़ बनाने वाली माया को हर अपना दर्शन दीजिये। "जानेहु तबहिं जीव जड़ जागा। जब सब विषय

विलास विरागा"। यहही अंतर्मुखता की प्रथम सीढ़ी है जो आपकी अनुग्रह वश जीवों को दिखाई पड़ती है। 'मामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेतां तरन्ति ते'। इत्यादि॥

**मन** :—चित्तवृत्तिः—मनोवृत्तियां, जो योगशास्त्र में प्रमाण विपर्यय विकल्प निद्रा और स्मृति नाम से पांच कही गई हैं।

**प्रत्यक्चित्त** :—अंतर्हृदये अनाहतचक्रे वा। हृदयदेश में धारणाद्वारा। 'देशबंधश्चित्तस्य धारणा'। अर्थात् किसी बाहिरी, जैसे चंद्रसूर्य या काला दाग आदि, या भीतरी जैसे मूलाधारादि षट्चक्रादि में ही मन को बांध रखना और उससे बाहर न जाने देने का नाम धारणा है।

**सविधम्** :- विधिपूर्वकम् गुरूपदेशद्वारेण वा। विधानपूर्वक गुरु के उपदेशद्वारा न कि किसी से सुनकर या केवल पुस्तकों को सामने रखकर।

**आत्तमरुत** :—आत्ता धृता वशीकृताः पूरकरेचककुंभकनामकप्राणायामविधिद्वारेण मरुतः प्राणाः येषाम् ते आत्तमरुतः। अर्थात् जिन्होंने पूरकरेचक कुभंकादि प्राणायाम की विधियों द्वारा प्राणवायुओं को वश कर लिया है।

**अवधाय** :—निरुध्य, वृत्तिशून्यं कृत्वा। मनको वृत्ति शून्य कर।

**प्रहृष्यद्रोमाणः** :—प्रहृष्यन्ति हर्षोत्कंटकितानि रोमाणि तनूरुहाः येषाम् ते, प्रहृष्यद्रोमाणः प्रकर्षेण पुलकितांगाः। अर्थात् जिनके आनन्द के मारे सर्वांग के रोएं खड़े हो रहे हैं।

**प्रमदसलिलोत्संगितदृश** :—प्रमेदन हर्षातिशयेन यत् सलिलं अश्रूणि तैः उत्संगिते परिपूर्णे दृशौ यस्य स प्रमदसलिलोत्संगितदृक् ते प्रमदसलिलोत्संगितदृशः। अर्थात् आनंदाश्रु जिनकी आँखों में भरे हैं। ये सब अंतरानंद के बहिर्लक्षण दिखाये।

**दधति** :—पूर्वं विद्यमानमेव धारयन्ति न तु प्रयत्नेन किमप्यपूर्वमुत्पादयन्ति, नित्यत्वादेव तत्वस्य। अर्थात् अपने में पूर्व से विद्यमान सुख ही को भूले हुये कंठगत माला की भांत अनुभव करते हैं; कोई नया अपूर्व चमत्कार नहीं साधते।

**किल :**—इति प्रसिद्धौ। लोके ईश्वर इति नाम्ना प्रसिद्ध' वेदे, 'विज्ञानमानंदं ब्रह्म', 'आनन्दो ब्रह्मेति व्याजानात्', 'एष एव परमानन्दः', 'यो वै भूमा तत्सुखं' इत्यादि वाक्यैः प्रसिद्धं तत्वम्। किल प्रसिद्धि अर्थ में व्यवहार होने वाला अव्यय है।

**ह्रद इव निमज्ज्यामृतमये :**—सुधापूर्णे सरसीव स्नात्वा,—"धर्ममेघमिमं प्राहुः समाधिं योगवित्तमाः। वर्षत्येष यतो धर्मामृतधाराः सहस्रशः" ॥ (पंचदशी १-६०)। अर्थात् मानों सुधातड़ाग में स्नान कर रहे हों जैसा कि कहा है, योग विशारदजन इसको धर्ममेघ समाधि इस कारण कहते हैं कि इसमें हजारों ओर से फूट फूट कर धर्ममय अमृतकी धारायें वरसती हैं। जहां कि एक क्षण का सुख सैकड़ों यज्ञ करने से प्राप्त सुख से कहीं बढ़कर है। "क्षणमेकं क्रतुशतस्यापि" इति श्रुतेः।

... ... ... ... ... ...

**त्वमर्कस्त्वं सोमस्त्वमसि पवनस्त्वं हुतवह–**
**स्त्वमापस्त्वं व्योम त्वमु धरणिरात्मा त्वमितिच।**
**परिच्छिन्नामेवं त्वयि परिणता बिभ्रतु* गिरं**
**न विद्मस्तत्तत्वं वयमिह तु यत्त्वं न भवसि ॥२६॥**

**अन्वय :**—अर्कः त्वम्, सोमः त्वम्, पवनः त्वम्, हुतवहः त्वम्, आपः त्वम्, उ व्योम त्वम्, धरणिः त्वम्, आत्मा (त्वम्), असि इति च एवम् परिच्छिन्नाम् गिरम् परिणताः त्वयि बिभ्रतु। वयम् तु तत् तत्त्वम् न विद्मः यत् इह त्वम् न भवसि। [त्वम् अर्कः, त्वम्सोम इत्यप्यन्वयो न दोषाय ]

**संस्कृतार्थ :**—त्वद्विषये परमार्थविशारदा जनास्त्वां चंद्रसूर्यपृथिवीजलतेजोवायुनभःक्षेत्रज्ञेति भिन्नोपाधिभिर्वर्णयन्तु नाम। वयं तु तत्तत्त्वं न उपलभामहे यत्त्वं परमार्थतो न भवसि।

---

*बिभ्रति इत्यपि पाठांतरो लभ्यते।

एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्तीति श्रुत्यनुसारेण त्वद्विषयकाप्तजनास्त्वां भिन्नरूपैरनेकनामभिः पूजयन्तु स्तुवन्तु वा नाम। नास्माकं कापि हानिः। वयं त्वैद्वतस्वभावत्वात्त्वां सर्वात्मकमेव, सर्वं खल्विदं ब्रह्मेति भावेन गृह्णीमो नास्त्यत्र स्वल्पोऽपि संदेहः।

**भाषार्थ** :—आप सूर्य (ही) हैं, आप चंद्रमा (ही) हैं, आप पवन (ही) हैं, आप अग्नि (ही) हैं, आप जल (ही) हैं, आप आकाश (ही) हैं, आप पृथिवी (ही) हैं, आप क्षेत्रज्ञ (ही) हैं, इस भांत परिच्छिन्न वाणी द्वारा आपको कुछ आप्त पुरुष वर्णन करें, (हम मना नहीं करते) परन्तु (यदि हमसे पूंछिये तो) हमतो इस जगत में ऐसा कोई तत्व नहीं जानते जो वास्तव में आप नहों।

**भावार्थ** :—हे शिवजी! जो लोग आप को आपकी भिन्न भिन्न उपाधियों द्वारा अर्थात् चंद्र, सूर्य, पृथिवी, जल, तेज, वायु, आकाश क्षेत्रज्ञादि अनेकों नामों द्वारा याद करते हैं, वे भी आप्त पुरुष हैं और अनन्तकाल तक आप के विषय में चिंतन कर परिपक्व बुद्धि होने ही पर वे ऐसे निर्णय को पहुँचे हैं इसमें भी कोई संदेह नहीं। हमारा उनसे न कोई झगड़ा है न वे हमारी कोई हानि ही करते हैं। परन्तु हे शिवजी अद्वैत स्वभाव रखने के कारण इन भेदवादियों की प्रशंसा विधि अपने अनुकूल नहीं पड़ती। इसलिये हम लोग तो हे शिवजी! आपको सर्वात्मक और सर्वांतर्यामी रूप ही से आराधते हैं। नानात्व को आपके स्मरण हेतु भी याद नहीं करना चाहते।

अर्कः—सूर्यः, सूर्य भगवान। सोमः—चंद्रः, चंद्रमा। पवनः—वायुः। हुतवह—अग्निः। आपः—जलं। व्योम—आकाशः। धरणिः—पृथिवी। आत्मा—जीवात्मा। परिच्छिन्नां—देशकालवस्तुभेदव्यवच्छिन्नां अर्थात् देशकाल वस्तु से बंटी हुई।

परिणताः—परिपक्वबुद्धयः अधिगतसिद्धान्ताः आचार्याः आप्तपुरुषाः अर्थात् भिन्न भिन्न संप्रदायों के आचार्य लोग कि जिन्होंने आपही की चिंता में बाल पकाये हैं।

... ... ... ... ... ...

त्रयीं तिस्रो वृत्तीस्त्रिभुवनमथो त्रीनपि सुरा-
नकाराद्यैर्वर्णैस्त्रिभिरभिदधत्तीर्णविकृति ।
तुरीयं ते धाम ध्वनिभिरवरुन्धानमणुभिः
समस्तं व्यस्तं त्वां शरणद गृणात्योमिति पदम् ॥२७॥

**अन्वय :**–(हे) शरणद ! त्रिभिः अकाराद्यैः वर्णैः, त्रयीम्, तिस्रः वृत्तीः, त्रिभुवनम्, अथो अपि त्रीन् सुरान् अभिदधत्, अणुभिः ध्वनिभिः तीर्णविकृति ते तुरीयम् धाम अवरुन्धानम् ॐ इति पदम् त्वाम् व्यस्तम् समस्तम् गृणाति ।

**संस्कृतार्थ :**—हे शरण्यदेवाधिदेव ! अकारोकारमकारैस्त्रिभिरक्षरैः ऋग्यजुः-सामेति वेदत्रयीं, जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तय इति तिस्रोऽन्तःकरणावस्थाः, भूर्भुवःस्वरिति त्रीन् लोकानथच ब्रह्मविष्णुमहेश्वरा इति त्रीन्सुरान्प्रतिपादयत्, अतिसूक्ष्मैरणुतोऽप्यणुतरैरुच्चारणादिध्वनिभिर्विगताखिलविकारं शुद्धातिशुद्धमेकरसं तव तुरीयं धाम प्रापयत् ॐ इति पदं तव सप्रपंचं निष्प्रपंचं च रूपमभिधत्ते ।

अ, उ, म् इति त्रीण्यक्षराणि ॐ पदस्यावयवशक्तयः, ॐ इति प्रणवस्य समुदायशक्तिः । अकारोकारमकाराख्यपदत्रयकर्मधारयसमासनिष्पन्नमपि ॐ इति पदं न च वाक्यम् । "तस्य ( ईश्वरस्य ) वाचकः प्रणवः" । तस्येश्वरस्य द्वे रूपे, निष्प्रपंचं सप्रपंचं च । निष्प्रपंचं तुरीयं धाम, "न तद्भासयते सूर्यो न शशांको न पावकः । यद्गत्वा न निवर्तन्ते तद्धाम परमस्मम" । तुरीयरूपमेव निर्गुणं विकारातीतं शुद्धं ब्रह्माख्यपदं समस्तमित्यत्रकथ्यते । सप्रपंचमेव त्रिगुणं सषोड़शविकारं शबलं ब्रह्म मायिकपदम् व्यसतमिति । ॐ पदं स्वावयवशक्तिभिः शबलं, स्वसमुदायशक्त्या शुद्धं ब्रह्म प्रतिपादयति । एवं प्रणवस्यैवोपाख्यानभूतमिदं सर्वं भूत भव्यं वर्तमानं च । "सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति तपांसि सर्वाणि च यद्वदन्ति । यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्यं चरन्ति तत्ते पदं संग्रहेण ब्रवीम्योमित्येतत्" ॥ "एतद्ध्येवाक्षरं ब्रह्म एतदेवाक्षरं परम् । एतद्ध्येवाक्षरं ज्ञात्वा यो यदिच्छति तस्य तत्" ॥ "एतदालंबनं श्रेष्ठमेतदालम्बनम् परम् । एतदालम्बनं ज्ञात्वा ब्रह्म लोके महीयते" ॥ कठोपनिषद् ॥ ॐ पदस्य महती व्याख्या छान्दोग्योपनिषदि अन्वेष्टव्या ।

**भाषार्थ :**—हे शरण देने वाले शिवजी ! अकारादि तीनों वर्णों से वेदत्रयी को, तीनों वृत्तियों को, तीनों लोकों को, तीनों देवों को, कहता हुवा और अपनी सूक्ष्म ध्वनियों से आपके निर्विकार तुरीय धाम को घेरता हुवा यह ॐ पद समस्त व्यस्त (अर्थात् समस्त और व्यस्त रूप से) आपको ही वर्णन करता है।

**भावार्थ :**—हे शिवजी ! ऐसे तो आपके सहस्रों नाम हैं परंतु वे सब नाम आपके किसी गुण विशेष, भाव विशेष, या चरित विशेष, या आपको प्राप्त करने की किसी अध्यात्मक्रिया विशेष के ही द्योतक हैं। हे शिवजी आपका कोई ऐसा नाम जो आप ही के तुल्य व्यष्टि और समष्टि में एक रस कार्यकर हो ॐ को छोड़ दूसरा नहीं। इसकी महिमा गाते गाते सब वेद भी थके जाते हैं। छान्दोग्योपनिषद् तो मानो ॐ की महिमा वर्णन करने ही को बनाया गया है। और अन्य उपनिषद् भी इस ॐ पद की अनिर्वचनीय महिमा यथा शक्ति वर्णन करते हैं। ॐ पद अ, उ, म् इन तीन अक्षरों से बना है। ये तीनों अक्षर इसकी अवयव शक्ति हैं। अवयवरूप से ॐ जगत के संपूर्ण त्रिगुण पदार्थों का वाचक है। समुदायरूप से ॐ दीर्घ और प्लुत उच्चारणों को प्राप्त होता हुवा संपूर्ण निर्गुण शुद्ध तुरीयपाद ब्रह्म तक पहुँचाता है। ये सब रहस्य गुरुमुख से ही वेदनीय हैं। इस भांत ॐ पद समष्टि और व्यष्टि रूप से संपूर्ण चतुष्पाद ब्रह्म और आत्मा का बोध देता हुवा साक्षात् शब्द ब्रह्म ही है।

संपूर्ण सृष्टि पंचभूत है। सब पंचभूत आकाश का परिणाम हैं। आकाश शब्द रूप है। शब्द स्वर और व्यंजनात्मक अक्षरों से बने हैं। संपूर्णाक्षर अ उ म् में प्रविष्ट हैं। अ आदि स्वर, उ स्वरों की अत्यन्तोच्चावस्था और म् संपूर्ण कवर्गादि व्यंजनों का अंत है। इस भांत अ उ म् में संपूर्ण अक्षरों का समावेश है। ॐ पद व्यष्टि रूप से इस भांत संपूर्ण सृष्टि का रस है। समष्टि रूप से ॐ की ध्वनि ही प्लुतादि उच्च स्वरों से गूंजती हुई तुरीयपाद ब्रह्म तक पहुँचाती है। मुख्यतः अ से कौन वेद, कौन अवस्था, कौन लोक कौन देव कौन गुणादि की सूचना मिलती है और इसही भांति उ और म् काहे काहे के सूचक हैं यह अतिविस्तृत विषय होने के कारण यहां दिया नहीं जा सका।

**त्रयीं :**—वेदत्रयीम् अर्थात् ऋग् यजुर् और सामवेद।

**तिस्रो वृत्तीः** :—जाग्रत्स्वप्नसुषुप्त्याख्याः अंतःकरणावस्थाःताः । अर्थात् जाग्रत स्वप्न सुषुप्ति अवस्थाएं उन को ।

**त्रिभुवनम्** :—भूर्भुवःस्वरिति–पृथिवी अंतरिक्ष और स्वर्ग को ।

**त्रीन् सुरान्** :—ब्रह्मविष्णुमहेशाख्यान्–ब्रह्मा विष्णु और महेश को ।

**अकाराद्यैः** :-अकारः आदौ येषाम् तैः । अकारोकारमकाराः इति । अर्थात् अ. उ और म्. इत्यादि द्वारा ।

**अभिदधत्** :—प्रतिपादयत्—कहते हुये, प्रतिपादन करते हुए ।

**तीर्णविकृति** :—तीर्णाः विकृतयः (विशिष्टाः कृतयः) यस्मात् तत् अर्थात् विकारों से परे निर्विकार ।

**तुरीयं** :—त्रयावस्थातीतं त्रिगुणातीतमिति—चतुर्थ या त्रिगुणातीत ।

**ते धाम्** :—राहोः शिर इतिवत् षष्ठी । आपका धाम से तातपर्य आपसे भिन्न धाम से नहीं है जैसा कि राम के घर का अर्थ होता है । वरन् यहां राहु का शिर की भांत अर्थ लेना होगा अर्थात् जैसे राहुजी शिर रूप ही है इस भांत धामस्वरूप आप ऐसा अर्थ होगा ।

**अणुभिः ध्वनिभि** :—सूक्ष्मसूक्ष्मतरसूक्ष्मतमैः उच्चारणैः । सूक्ष्मध्वनियों से । जो सामवेद के गाने वाले हैं वे उन्हे जानते हैं । ध्वनियों के सांगीत शास्त्रानुसार अनेक भेद होने के कारण बहुवचन प्रयोग किया गया है ।

**अवरुन्धानम्** :—प्रापयत् । पहुँचाती हुई, पकड़ती हुई, घेरती हुई ॐ पद की ध्वनि । पद का विशेषण है ।

**समस्तं** :—समष्टिरूपम् निष्प्रपंचम्—समष्टिरूप से निगुर्ण शुद्ध ।

**व्यस्तं** :—सप्रपंचम् सगुणम्–व्यष्टिरूप, सगुणरूप ।

**गृणाति** :—अभिधत्ते, वर्णयति—कथन करता है, सूचित करता है ।

... ... ... ... ... ...

**श्लोकसंगति :**—ॐ ईश्वर का मुख्य नाम होने पर भी वेदस्वरूप होने के कारण स्त्रीशूद्रादिकों को उपदेश करने योग्य या उनके द्वारा जपे जाने योग्य नहीं है अतएव शिवजी के वे नाम जो अबाधित रूप से सबके व्यवहार योग्य हैं उन्हें गिनाते हैं।

भवः शर्वो रुद्रः पशुपतिरथोग्रः सहमहां-
स्तथा भीमेशानाविति यदभिधानाष्टकमिदम्।
अमुष्मिन्प्रत्येकं प्रविचरति देव श्रुतिरपि
प्रियायास्मै धाम्ने *प्रविहितनमस्योऽस्मि भवते ॥२८॥

**अन्वय :**—भवः शर्वः रुद्रः पशुपतिः अथ उग्रः सहमहान् तथा भीमेशानौ इति, (हे) देव इदम् यत् अभिधानाष्टकम् अमुष्मिन् प्रत्येकम् अपि श्रुतिः प्रविचरति, धाम्ने अस्मै प्रियाय भवते प्रविहितनमस्यः अस्मि।

**संस्कृतार्थ :**—भवः शर्वो रुद्रः पशुपतिरुग्रो महादेवो भीम ईशान इति यन्नामाष्टकममुष्मिन्नेकैकस्मिन्नाम्नि वेदार्थोऽपि प्रकर्षेण निवसति। अस्मै सर्वशरण्याय दयिताय भवते मनोवाक्सहितं साष्टांगं नमस्करोमि।

उपर्युक्तनामाष्टकमध्यगतैकैकनाम्नि वेदार्थनिष्कर्षोऽपि लभ्यतेऽतएव परमप्रियाय शरणदाय चिद्रूपाय भवते सहस्रकृत्वो नमोनमः पुनश्च भूयोऽपि नमोनमः पुरस्तात्पृष्ठतोऽथ नमोनमः।

(१) भव इति—'रुद्रो भवो भवः कामो भवः संसारसागरः' इति देवीपुराणे निर्वचनाध्याये। यद्वा जलमूर्तेः परमेश्वरस्य भव इति संज्ञा। तदुक्तं लिंगपुराणे "भव इत्युच्यते देवैर्भगवान्वेदवादिभिः। संजीवनेन लोकानां भवस्य परमात्मनः॥ उषा संकीर्तिता भार्या सुतः शुक्रश्च सूरिभिरिति"। वायुपुराणेऽपि "भवस्य या द्वितीया तु तनूरापः स्मृतेति वै। तस्योषानामिका पत्नी पुत्रश्चाप्युशना स्मृत" इति॥ भवशब्दनिष्पत्तिरपि तत्रैव "यस्माद्भवन्ति भूतानि ताभ्यस्ता भावयन्ति च। भवनाद्भावनाच्चैव भूतानां स भवः स्मृत" इति। अत्र ताभ्य इत्यस्याद्भ्य इत्यर्थः।

*प्रणिहितेति पाठान्तरः।

(२) शर्व इति—क्षितिमूर्तेः परमशिवस्य शर्व इति संज्ञा । तदुक्तं लिंगपुराणे 'चराचराणां भूतानां धाता विश्वंभरात्मकः । शर्व इत्युच्यते देवः सर्वशास्त्रार्थपारगैः ॥ विश्वंभरात्मनस्तस्य शर्वस्य परमेष्ठिनः । सुकेशी कथ्यते पत्नी तनुजोऽङ्गारकः स्मृत' इति । वायुपुराणेऽपि 'शर्वस्य या तृतीया तु नाम भूमितनुः स्मृता । पत्नी तस्य सुकेशीति पुत्रश्चांगारको मत' इति । शर्म सुखं दातुं शीलमस्य इति शर्वः ।

(३) रुद्र इति—रुजं द्रावयतीति वा रोदयतीति वा रुद्रः । संवर्तकालीनाया वृष्टेरेतत्सूर्याख्यनेत्रजन्यत्वेनाश्रुरूपत्वात् । 'सोऽरोदीद्यदरोदीत्तद्रुद्रस्य रुद्रत्वमिति श्रुतेः । 'रुजं द्रावयते तस्माद्रुद्रः पशुपतिः स्मृत' इति शिवरहस्याच्च । प्राणा वाव रुद्रा एते हीदं सर्वं रोदयन्तीति छान्दोग्योपनिषदि । 'तुष्टयर्थं ब्रह्मणः पुत्रो ललाटादुत्थितः स्वयम् । अरुदत्सुस्वरं घोरं जगतः प्रभुरव्ययः, इति महाभारते । वायवीयसंहितायां तु 'रुद्दुःखं दुःखहेतुर्वा तद्द्रावयति यः प्रभुः । रुद्र इत्युच्यते तस्माच्छिवः परमकारणः' । संहारकाले प्रजाः संहरन्रोदयतीति रुद्रः । रुतं राति ददाति वा रुद्रः ।

(४) पशुपतिरिति— पशूनां जीवानां पतिः स्वामी प्रभुरीश्वरो वा पशुपतिरितिसंज्ञा । पशुः कः जीव इति । पश्यते बध्यते अनेन इति पाशः रज्जुः । पाशबद्धः पशुरिति, सर्वमविशेषेणाविवेकेन पश्यति पशुरिति । अभेदज्ञानरूपविद्याविहीना जनाः पशवः । तदुक्तं बृहदारण्यके 'योऽन्यां देवतामुपास्तेऽन्योऽसावन्योऽहमस्मीति न स वेद यथा पशुरिति' । अशनापिपासाभ्यां पाशरूपाभ्यां बद्धः पशुरिति । तथा च श्रूयते 'अथेतरेषां पशूनामशनापिपासे एवाभिज्ञानं, न विज्ञातं वदन्ति न विज्ञातं पश्यन्ति, न विदुः श्वस्तनं न लोकालोकाविति' ।

अथवा ब्रह्मादिस्थावरान्ताः पशुसमानधर्मत्वात्पशवः तेषां बंधनसाधनत्वादविद्यैव पाशः । उक्तञ्च, 'सर्वाधारतयाधारः पाशो बंधस्य हेतुत' इति । तदुक्तं लिंगपुराणे, 'ब्रह्माद्याः स्थावरान्ताश्च देवदेवस्य शूलिनः । पशवः परिकीर्त्यन्ते समस्ताः पशुवर्तिनः ॥ चतुर्विंशति तत्त्वानि मायाकर्मगुणा इति । विषया अपि कीर्त्यन्ते पाश जीवनिबन्धनात् ॥ तैर्बद्धाः शिवभक्त्यैव मुच्यन्ते सर्वदेहिन' इति ।

तदिदमुक्तं लिंगपुराणे 'अविद्यामस्मितां रागं द्वेषं च द्विपदां वर । वदन्त्यभिनिवेशं च क्लेशान्पाशत्वमागतान् ॥ "अविद्याऽस्मितारागद्वेषाऽभिनिवेशाः क्लेशाः",

"अविद्या क्षेत्रमुत्तरेषां प्रसुप्ततनुविच्छिन्नोदाराणाम्",-योगसूत्रे। एते च क्लेशा वैषयिकयोगितत्वज्ञरूपत्रिविधपशुत्वात्त्रिविधास्तान्तान्प्रतिविलक्षणाश्च । तदुक्तं देवीभागवते, 'प्रसुप्तास्तत्त्ववेत्तॄणां दग्धदेहास्तु योगिनाम्। अविच्छिन्नोदाररूपाः क्लेशा विषयसंगिनामिति। एवं कुलार्णवे 'घृणा शंका भयं लज्जा जुगुप्सा चेति पंचमी। कुलं शीलं च जातिश्चेत्यष्टौ पाशाः प्रकीर्तिताः॥ तदुक्तं शिवरहस्ये 'पञ्चक्लेशैर्द्विपञ्चाशत्पाशैर्बध्नाति यः पशून्। स एव मोचकस्तेषां भक्त्या सम्यगुपासितः" ॥ स एव पशुपतिः पशुपाशमोक्षणात्।

अथवा अणुर्भेदः कर्म चेति त्रयः पाशाः। तत्राज्ञानमणुः। एवंभूतेषु त्रिषु पाशेष्वेकेन द्वाभ्यां त्रिभिरपि बन्धप्रयुक्ता जीवा अपि त्रिविधाः पशुपदेनोच्यन्ते। तथाचोक्तं 'पशवस्त्रिप्रकाराः स्युस्तेष्वेके सकला मताः। प्रलयाकलनामानस्तेषां केचिन्महेश्वरि। विज्ञानकेवलास्त्वन्ये तेषां रूपं क्रमाच्छृणु"। तेषु त्रिभिरपि पाशैर्बद्धः सकलः। तदुक्तं 'अनादिमलसंच्छन्नो मायाकर्मावृतो विभुः। शरीरशिवतत्त्वज्ञो भेदैकरसिको लघुः ॥ सर्वदा कर्मकर्ता च स्वकर्मफलभोजकः। नित्य विषयसंरक्तः सकलः पशुरुच्यते,॥ एते च सकलाः पशवो मलपाकापाकाभ्यां द्विविधाः। ये पक्वमलास्ते सिद्धाः मंत्रेश्वरतामाप्ताः वर्तन्ते। अपरिपक्वमलांस्त्रीन्मलपाकाय शिवो हि नानायोनिषु विनियुंक्ते। एवमन्येषामपि पशूनां गत्यैश्वर्यतारतम्यं वर्तते। विस्तरभयादत्र नो लिख्यते ।

(५) उग्र इति—सूर्यादीनामपि भयहेतुत्वादुग्रः, भीषास्माद्वातः पवते भीषोदेति सूर्यः इति श्रुतेः।

(६) सहमहान् इति—महता महच्छब्देन सह वर्तते इति सहमहान्, महादेवः। "सर्वान्भावान्परित्यज्यात्मज्ञानयोगैश्वर्ये महति महीयते तस्मादुच्यते महादेवः" इति श्रुतेः।

(७) भीम इति—बिभेत्यस्मात्सर्वमिति भीमः। 'महद्भयं वज्रमुद्यतम्' इति मंत्रवर्णात्।

(८) ईशान इति—सर्वभूतनियन्तृत्वादीशानः।

**भाषार्थ :**—हे शिवजी! भव शर्व रुद्र पशुपति उग्र महादेव भीम और ईशान-ये जो आपके आठ नाम हैं इनमें से प्रत्येक में श्रुति भगवती विचरण कर

रहीं हैं। ऐसे परमधामस्वरूप अत्यन्त प्रिय आपको मैं मनोवाककायसहित नमस्कार करता हूँ।

**भावार्थ :**—हे शिवजी! संपूर्ण जड़ जगत को जीवन दान कर आपने चेतन किया है। जड़ में चेतन प्रवेश ही नाम सृष्टि रचना है अतएव हे शिवजी इस भवसागर को उत्पन्न करने वाले आपका नाम भव है। पृथिवी रूप धारण कर हे शिवजी आप संपूर्ण जगत का पालन पोषण करते हो अतएव आपका नाम शर्व है। हे शिवजी आप अपने भक्तों के सर्व रोग दारिद्रय दूर कर देते हो इस लिये आप रुद्र हो। अनेक भांति की संसार फांस में फंसे हुए जीवों के स्वामी और गति होने के कारण हे शिवजी आप पशुपति कहे जाते हो। सर्व देवताओं के भी देवाधिदेव होने के कारण हे शिवजी आप महादेव हो। सूर्यादि महान देवता भी आप से डर कर ही चमकते पानी बरसाते और हवा चलाते हैं अतएव सबके भय रूप आप का उग्र नाम उचित ही है। आपसे सब भय खाते हैं, काल भी आपसे डरता है अतएव आप ही सच्चे भीम हैं। तृण से ब्रह्म पर्यन्त सब पदार्थ आपकी सत्ता और शासन में चलते हैं अतएव आपही ईशान हो। इस भांत हे शिवजी आप के इन प्रत्येक नामों में श्रुतियों का सार भरा पड़ा है। आत्मा होने के कारण परम प्रिय और परमगति देने के कारण परमधामरूप आप को भीतर बाहर सब भांति नमस्कार करता हूँ कारण कि ईश्वर को जीव नमस्कार के अतिरिक्त और दे ही क्या सकता है। नम इति ते उक्तिम् विधेम्।

**भीमेशानौ :**—भीमश्च ईशानश्च तौ भीमेशानौ अर्थात् भीम और ईशान।

**अभिधानाष्टकम् :**—अभिधानानाम् अष्टकम् अभिधानाष्टकम् अष्ट नामानि, अर्थात् आठ नाम।

**प्रत्येकम् :**—एकैकम् प्रति प्रत्येकम्—हर एक एक में।

**प्रविचरति :**—प्रकर्षेण विचरति सावधानतया वर्तते, सावधानता से निवास कर रही है।

**प्रविहितनमस्यः :**—प्रविहिता सम्यग्विधिना कृता नमस्या, नमस्कार-क्रिया येन सः तादृशः अर्थात् अच्छी तरह नमस्कार करता हूँ

**श्लोकसंगति :—**पूर्व के श्लोक में जिस नमन भाव का प्रारंभ किया है उस भाव को इस श्लोक में विस्तारपूर्वक सकारण वर्णन करते हैं।

**नमो नेदिष्ठाय प्रियदव दविष्ठाय च नमो**
**नमः क्षोदिष्ठाय स्मरहर महिष्ठाय च नमः।**
**नमो वर्षिष्ठाय त्रिनयन यविष्ठाय च नमो**
**नमः सर्वस्मै ते तदिदमितिसर्वाय च नमः ॥२९॥**

**अन्वय :—**( हे ) प्रियदव ! ( तुभ्यम् ) नेदिष्ठाय दविष्ठाय च नमो नमः; ( हे ) स्मरहर ! क्षोदिष्ठाय महिष्ठाय च ( तुभ्यम् ) नमो नमः ( हे ) त्रिनयन ! वर्षिष्ठाय यविष्ठाय च ( तुभ्यम् ) नमोनमः; सर्वस्मै ते नमः; तदिदमितिसर्वाय च नमः।

**संस्कृतार्थ :—**हे विपिनविहारिन् ! संनिकटतमाय दूरतमवर्तिने च तुभ्यं नमोनमः; हे मदनदहन ! क्षुद्रतमाय महत्तमाय च तुभ्यं नमोनमः; हे त्रिनेत्र ! वृद्धतमाय युवतमाय च तुभ्यं नमोनमः; सर्वरूपाय ते नमः, सर्वाधिष्ठानभूताय च ते नमः।

हे निर्जनवनविहरणशील ! त्वमेव प्रत्यगात्मत्वात्सर्वभूतानां सन्निकटतमोऽसि; मनोवाण्यगम्येश्वरभूतत्वात्त्वमेव भूतानां दूरतमवर्ती चाप्यसि। हे कामान्तक ! आब्रह्मस्तंबपर्यन्तं सर्वं व्याप्य स्थितत्वात्त्वमेव क्षुद्रतमकीटाणुस्त्वमेव महत्तम-ब्रह्मापि चासि। हे अयुग्मनेत्र ! अनेककोटियुगधारिंस्त्वमेव वृद्धतमो; नित्यनूतन-सृष्टिचमत्कारिंस्त्वमेव युवतमो, दिने दिने नवो नवश्च। एवं सृष्टिवैचित्र्यरूपं त्वां नमस्करोमि। विगतसृष्टिगतसर्वविकारं सर्वाधिष्ठानभूतञ्च त्वां नमामीति।

ब्रह्मणोऽत्यन्तविरुद्धस्वभावस्यप्रदर्शनायैवं श्रुतयो व्याहरन्ति, 'तदेजति तन्नैजति तद्दूरे तद्वन्तिके। तदन्तरस्य सर्वस्य तदु सर्वस्यास्य बाह्यतः'॥ 'दूरात्सुदूरे तदिहान्तिके च'; 'अणोरणीयान्महतोमहीयान्'; 'त्वं स्त्री त्वं पुमानसि त्वं कुमार उत वा कुमारी। त्वं जीर्णो दंण्डेनाञ्चसि त्वं जातो भवसि विश्वतोमुखः, इति।

**भाषार्थ :—** हे विपिनप्रिय ! सबसे निकटतम और सबसे दूरतम आप को वारंवार प्रणाम है। हे कामारि ! छोटे से छोटे और बड़े से बड़े आपको वारंवार नमस्कार है। हे विषमनयन ! सबसे अधिक पुराने और सबसे अधिक नवीन (सबसे अधिक वृद्ध और सबसे अधिक युवा) आपको वार वार नमन करता हूँ। सर्वरूप आपको नमस्कार करता हूँ। सर्वरूप जिसमें है ऐसे आपको नमस्कार करता हूँ।

**भावार्थ :—** हे शिवजी ! 'अरतिः जनसंसदि' यह एक ज्ञान का लक्षण है, फिर भला आप तो ज्ञानस्वरूप ही हो। आपको नगरवास क्यों प्रिय होने लगा। इसही लिये हे शिवजी आप हिमालय के एकान्त निर्जनवनों में विहरते हो और पशुपक्षियों के लिये भी अगम्य कैलासपर्वत की चोटियों पर वसते हो। हे शिवजी ! संसार में तो भाई बन्धु ही निकटतर और निकटतम संबन्धी माने जाते हैं तो फिर क्या उनसे भी, पत्नी पुत्र से भी, निकटतम कोई अन्य है ? यदि है तो वह हमारी आत्मा ही है क्योंकि 'आत्मनस्तु कामाय सर्वं प्रियं भवति' ऐसा श्रुति कहती है। व्यवहार में भी देखा जाता है कि परंप्रिय छौने को भी बंदरिया आवश्यकता पड़ने पर चूतड़ तले दबा लेती है। उदरशांति के लिये बच्चे बेंच डाले जाते हैं। सम्मान रक्षा के लिये नवजातशिशु त्याग दिये जाते हैं। तब हे शिवजी ! ऐसे परंप्रिय पदार्थ तो हमहीं ठहरे और जो परंप्रिय है वही निकटतम भी है। परन्तु हे शिवजी ! हमें यह संदेह बराबर बना रहता है कि ऐसे परंप्रिय पदार्थ हम वास्तव में हैं क्या ? हम कभी अपने को स्थूल शरीर कभी प्राण, कभी मन और कभी बुद्धि आदि समझा करते हैं। हम निकटतम हैं और ये सब कोष एक दूसरे से दूर है अतएव कभी इन्हें और कभी उन्हें मानने के कारण हमें बहुधा अपनी निकटतमता के विषय में भी संदेह होने लगता है। तो हे शिवजी इस संदेह का कि जिसने सब खेल माटी कर रक्खा है इस भांत समाधान क्यों न कर लें कि हम आप हैं और आपही निकटतम और प्रियतम हैं। परन्तु ऐसा मानने में भारी बाधा यह आन पड़ती है कि आप तो दूरातिदूर सूर्य ध्रुव से भी परे, मन वाणी से अगम परंतत्व हो सो हमारे हृदय के अन्दर कैसे घुसकर बैठ सकते हो। 'ब्रह्माण्डनिकाया निर्मित-माया रोमरोम प्रति वेद कहै, सो मम उरवासी यह उपहासी सुनत धीर मति थिर न रहै"। परन्तु हे शिवजी यदि देशकालभाव मनोऽध्यस्त और मनोविकार-

मात्र हो तो ऐसा भी हो सकता है। इस देशकाल की बाधा को आज हम दूर कर आपही को भीतर बाहर मान, आपही को आत्मा परमात्मा जान, आज हम अभेद भाव से प्रणाम करते हैं अनेक वार प्रणाम करते हैं, इन्हें आप ग्रहण करें। भला जब आप प्रणाम करने वाले और आपही प्रणाम ग्रहण करने वाले हैं तो ऐसे प्रणाम व्यर्थ कैसे जा सकते हैं।।

अच्छा तो ब्रह्मादि जो सृष्टिकर्ता हैं उनके भीतर बाहर आप ही होंगे। परन्तु हम जो एक क्षुद्रातिक्षुद्र जीव हैं हमारे भीतर बाहर आपका होना आपकी शान के खिलाफ है। परन्तु यदि हमारे भीतर बाहर आप नहीं हैं तो क्षुद्र होने पर भी आप की सत्ता से परे हम अपने आप एक छोटे खोदा सिद्ध होते हैं। और यदि कहीं ऐसा हो तो अगणित कीटाणुओं तक छोटे छोटे खुदाओं की तो गणना भी नहीं की जा सकती। तो क्या ऐसा होना आपको शान के मुताबिक होगा? नहीं, न वह, न यह। क्षुद्रता महत्ता ये दोनों मायाकल्पितांश है। इन्हें त्याग जो बचता है वह आपका सतस्वरूप है। क्षुद्र से क्षुद्र होना और बड़े से बड़ा होना यह तो माया का कार्य है और आप मायाधीश मायिन् हो। अतएव यह सब आप का कार्य है। कारण कार्य में वास्तविक भेद होता नहीं अतएव हे शिवजी छोटे से छोटे और बड़े से बड़े आपही हो। और इस भांत, आज तक जहां जिसको जिस भाव से नमस्कार किया, करते हैं और करेंगे वह सब आपही को पहुँचा और पहुँचेगा। सर्वदेवनमस्कारो केशवंप्रति गच्छति'।

अच्छा भीतर बाहर, छोटे बड़े आपही सही। परंतु संखातिसंख युगों से बराबर दौड़ लगाये चले आते हुए आप होंगे वास्तव में बड़े ही जीर्ण और जर्जर। अतएव आपको दूर ही से नमस्कार है। या संभव है कि अब आपका केवल नाम मात्र ही शेष रह गया हो और आप न जाने कब के चल बसे हों क्योंकि बूढ़े से बूढ़े मर चुके फिर आप तो सबसे बूढ़े हैं। आपके जीवित होने की आशा दुराशा नहीं तो और क्या है। 'देखना हो हुस्न का जलवा तो बुतखाने में आ, तेरे क़ाबे में ओ वायज बस खोदा का नाम है'। अच्छा यदि ऐसा है तो ये संपूर्ण ग्रहनक्षत्र पुष्पवत् आकाश से ढह क्यों नहीं पड़ते। ऐसा न होकर आज भी नित्यनूतन सृष्टि हुवा करती है, पानी बरसता है, हरियाली होती है, फल लगते हैं, युवा स्त्री पुरुष अठलाते चारों ओर आनन्द किल्लोल कर रहे हैं। यह सब तो सृष्टि कर्ता के जीर्ण जर्जरता के प्रमाण न होकर वरन् उसके नित्य-

नूतन युवत्व ही का उद्‌घोषण करते हैं। 'दिने दिने यन्नवतामुपैति तदेवरूपं रमणीयतायाः'। इससे सदा बहार आपको फिर फिर नमस्कार है। संपूर्ण जगत का सौंदर्य आपके सौंदर्य की एक कला मात्र भी नहीं है।

तव फिर इन सव वातों से तो यह ही सिद्ध हुवा कि ये जितने स्वरूप हैं वे सव आप ही के हैं। अतएव अनेकवाहूदरवक्त्रनेत्र आपको अनेकवार प्रणाम है। परंतु जैसे सर्व इष्टिका ( ईंटे ) रूप मकान नश्वर होता है उस भांत सर्वस्व-रूप आप भी भविष्य में, सुदूरभविष्य में सही, एक न एक दिन निश्चय करके नष्ट हो जाइयेगा। तव यह यदृच्छासृष्टि ( Chance Creation ) सदा के लिये अनंतशून्य में सो जायगी। अतएव हे शिवजी कोई कल मरा कोई आज, के सिद्धान्तानुसार इस संपूर्ण वखेड़े में कोई सार पदार्थ हांथ आया नहीं। 'चार-दिना की चांदनी और फेर अंधेरा पाख' के न्यायानुसार, बौद्धमत निःसार होता हुवा भी सत्य ही कथन करता है कि यह सव शून्य है, आत्मा नहीं है, 'अनत्ता' है। परंतु नहीं, ऐसा न मानकर क्या ऐसा संभव नहीं है कि जैसे दर्पण सर्वस्व-रूप उद्भासित करने पर भी सर्वविकारविगत त्रिकाल में एक रस बना रहता है, मुख दीखता हुवा भी उसमें वास्तव में मुख होता नहीं इस भांत सर्व सृष्टि वैचि-त्र्य के अधिष्ठानरूप आप सदा सर्वदा विगत विकार ही हो अतएव अनादि और अनंत सत्ता हो। "मया ततमिदं सर्वं जगदव्यक्तमूर्तिना। मत्स्थानि सर्वभूतानि न चाहं तेष्ववस्थितः॥ न च मत्स्थानि भूतानि पश्य मे योगमैश्वरम्। भूतभृन्न च भूतस्थो ममात्मा भूतभावनः॥" ऐसे अनिर्वचनीय अपूर्व परंतु सदा से व्यवहार्य आपको भरपेट प्रणाम है। हमारे पास प्रणाम के अतिरिक्त अब और कुछ नहीं है।

**नेदिष्ठाय** :—सन्निकटतमाय, (अन्तिक, नेदीयस्, नेदिष्ठ, तस्मै नेदिष्ठाय) सवसे अधिक निकट।

**प्रियदव** :—प्रियः दवः वनं निर्जनस्थानं यस्य सः तस्य संवोधने प्रियदव अर्थात् जिसको सूने निर्जन वन बहुत रुचिकर प्रतीत होते हैं ऐसे हे।

**दविष्ठाय** :—दूरतमाय, (दूर, दवीयस्, दविष्ठ, तस्मै दविष्ठाय) अर्थात् जो सव से अधिक दूर है।

**क्षोदिष्ठाय :**—क्षुद्रतमाय ( क्षुद्र, क्षोदीयस्, क्षोदिष्ट तस्मै क्षोदिष्ठाय ) अर्थात् जो सबसे अधिक छोटा है।

**स्मरहर :**—स्मरं कामं हरति नाशयति यः सः स्मरहरः तस्य संबोधने, अर्थात् कामारि।

**महिष्ठाय :**—महत्तमाय ( महत्, महीयस्, महिष्ठ, तस्मै ) अर्थात् बड़े से बड़ा।

**वर्षिष्ठाय :**—वृद्धतमाय ( वृद्ध, वर्षीयस्, वर्षिष्ठ तस्मै ) अर्थात् बूढ़े से बूढ़ा।

**यविष्ठाय :**—युवतमाय ( युवन्, यवीयस्, यविष्ठ, तस्मै ) अर्थात् जवानों में सबसे अधिक जवान, पट्ठा।

**सर्वस्मै :**—सर्वरूपाय, सर्वविभिन्नमूर्त्तिस्वरूपाय, अर्थात् जगत के संपूर्ण स्वरूप जिसके स्वरूप हैं।

**तदिदमितिसर्वाय :**—तत् परोक्षं ब्रह्म इदम् प्रत्यक्षम् आत्मा इति अनेन प्रकारेण सर्वं यत्र सः तस्मै तदिदमितिसर्वाय इति बहुव्रीहिः समासः। अर्थात् 'तत्' पदवाची ब्रह्म और 'इदम्' पदवाची आत्मा या प्रत्यक्ष सृष्टि आदि सब हैं जिसमें अर्थात् जो सब का अधिष्ठान स्वरूप है ऐसा।

... ... ... ... ... ...

**बहलरजसे विश्वोत्पत्तौ भवाय नमो नमः**
**प्रबलतमसे तत्संहारे हराय नमो नमः।**
**जनसुखकृते सत्त्वोद्रिक्तौ* मृडाय नमो नमः**
**प्रमहसि पदे निस्त्रैगुण्ये शिवाय नमो नमः ॥३०॥**

**अन्वय :**—विश्वोत्पत्तौ बहलरजसे भवाय नमोनमः; तत्संहारे प्रबलतमसे हराय नमोनमः; जनसुखकृते सत्वोद्रिक्तौ मृडाय नमो नमः; निस्त्रैगुण्ये प्रमहसि पदे शिवाय नमो नमः।

---

*'सत्वोद्रेके' इत्यपि पाठो लभ्यते।

**संस्कृतार्थ :**—जगदुद्भवायात्यधिकरजोगुणधारिणे ब्रह्ममूर्त्तये भवनाम्ने तुभ्यं वारं वारं नमः। जगन्नाशाय प्रवृद्धतमोगुणाय रुद्रमूर्त्तये हरनाम्ने तुभ्य-मनेकशः प्रणामाः। स्वप्रजानामानंदवर्धनाय रजस्तमसी अभिभूय सत्वाधिकाय विष्णुरूपिणे मृडनाम्ने तुभ्यं बहुशो नमोक्तिः।एवं व्यवहाराय त्रिगुणमूर्त्तये परमार्थतस्तु त्रिगुणातीतप्रकृष्टब्रह्मज्योतिर्धाम्ने शिवनाम्ने तुभ्यं कोटिशो नमो नमः। "शिवमद्वैतं चतुर्थं मन्यन्ते" इति श्रुतेः।

**भाषार्थ :**—जगदुत्पत्ति में अत्यधिकरजोगुण वाले भव (ब्रह्माजी) आपको वार वार नमस्कार है। उसके संहार में प्रबलतमवाले हर (रुद्र) आपको वार वार नमस्कार है। प्रजाके सुख के लिये सतोगुणी मृड (विष्णु) आप को वार वार नमस्कार है। (तत्वरूप से) इन तीनों गुणों से परे ब्रह्मपद वाले शिवजी आप को वार वार नमस्कार है।

**भावार्थ :**—हे शिव जो! जब आपको सृष्टि रचना करनी होती है तब आपही रजोगुण की मूर्ति ब्रह्मा बन जाते हो, जब उसे नाश करना होता है तब प्रबल तमोगुणी रुद्र हो जाते हो, जब अपने भक्तों का सुख बढ़ाना होता है तब सतोगुणबढ़े विष्णु कहातेहो। इस तरह हे शिवजी सृष्टिरचनापालनसंहारादि व्यवहारिक कार्य के लिये त्रिमूर्ति रूप वाले भी आप वास्तव में इन तीनों गुणों से परे परम ज्योतिस्वरूप ब्रह्मधाम ही हो कि जिसे वेद शिव नाम से पुकारते हैं।

**भवाय :**—भवति अस्मात् जगत् इति भवः तस्मै, अर्थात् जगदुत्पन्न करने वाले ब्रह्माजी।

**बहलरजसे :**—बहलं अत्यधिकं रजः यस्मिन् सः तस्मै, अर्थात् जिसमें रजोगुण बहुत है।

**विश्वोत्पत्तौ :**—विश्वस्य उतपत्तौ विश्वोत्पत्तौ अर्थात् जगदुत्पन्न करने में।

**तत्संहारे :**—तस्य (जगतः) संहारे तत्संहारे, उसके नाश करने में।

**हराय :**—हरति इति हरः रुद्रः तस्मै, अर्थात् नाशकारी रुद्र।

**जनसुखकृते :**—जनानां सुखम् जनसुखं तस्य कृते अर्थात् प्रजाजनों के सुखार्थ [जनानां सुखम् करोति इति जनसुखकृत् तस्मै इत्यपि]

**सत्वोद्रिक्तौ :**—सत्वस्य उद्रिक्तिः उद्रेकः अतिशयता, सत्वोद्रिक्तिः तस्याम् । सत्वोद्रिक्तौ सत्याम् । यस्य च भावेन भावलक्षणम् इति भावे सप्तमी । अर्थात् सत्वगुण के बहुत बढ़ जाने पर ।

**प्रमहसि पदे :**—प्रकृष्टं मायया अनभिभूतं महो ज्योतिः यस्मिन् तत् तस्मिन् । अर्थात् माया से परे परमज्योतिस्वरूप परमधामरूप ।

... ... ... ... ... ...

**क्रृशपरिणति चेतः क्लेशवश्यं क चेदं**
**क च तव गुणसीमोल्लंघिनी शश्वदृद्धिः ।**
**इति चकितममन्दीकृत्य मां भक्तिराधा—**
**द्वरद चरणयोस्ते वाक्यपुष्पोपहारम् ॥३१॥**

**अन्वय :**—(हे) वरद ! कृशपरिणति क्लेशवश्यम् च इदम् (मे) चेतः क, गुणसीमोल्लंघिनी तव शश्वदृद्धिः च क, इति चकितम् माम् अमन्दीकृत्य (तव) भक्तिः ते चरणयोः वाक्यपुष्पोपहारम् आधात् ।

**संस्कृतार्थ :**—हे भक्ताभीष्टप्रद ! क मेऽल्पविषया रागद्वेषादिभिरभिभूता मतिः क च तव त्रिगुणावध्यतीतमनाद्यनन्तमैश्वर्यमित्येवं सभीतमपि मां हठात्त्वरमाणेयं त्वद्विषया भक्तिस्तवपादपंकजयोरर्पणायानेन पदकुसुमग्रथित-स्तोत्रकुसुमांजलिना त्वामुपातिष्ठत ।

हे भक्तमनोरथप्रपूरक स्वामिन् ! स्वभावेनैव स्थूलभुजालपबला मादृशानां जीवानां बुद्धिरविद्याजनितरागद्वेषाभिनवेशादिदुःखैरत्यन्तमेव कलुषीकृता न प्रभवति स्प्रष्टुमपि भवतस्त्रिगुणातीतसनातनविभूतिसीमापरि-सरम् । इत्थं कार्यभारगौरवेणानल्पं सशंकितापि मे मतिर्यत्तव गुणकथने प्रवृत्ता तदत्र त्वत्पादपद्मविवशा त्वयि भक्तिरेव कारणम् । त्वद्भक्त्योद्दीपितोऽहं

विस्मृतनिजाश्रमवाग्विभवो यदत्रभवतः सनातनैश्वर्याणां महदननुरूपमिदं स्तोत्रं कृतवांस्तद्भवता परमकारुणिकेन भक्तानुग्रहशीलेनावश्यमेव क्षंतव्यमिति सांजलि प्रार्थये ।

**भाषार्थ :**—कहां तो ये मेरी अल्पविषया क्लेशविवशा बुद्धि और कहां वह आपका गुणसीमापारलांघने वाला सनातन ऐश्वर्य । इस भांत अति सशंकित भी मुझको आपही की भक्ति ने, हे वरदानी शिवजी ! आपके चरणों में ये वाक रूपी पुष्पांजलि चढ़ाने के लिये विवश किया ।

**भावार्थ :**—हे भक्तों पर सदा अनुग्रह रखने वाले शिवजी ! यह तो आप सर्वज्ञ को भली भांति विदित ही है कि हमारे लोगों ऐसे जीवों की बुद्धि अपने आदि स्वभाववश ही सदा सगुणसंसार ही में विचर पाती है । क्योंकि साक्षात् श्रुति ही कह रही है कि, "पराञ्चि खानि व्यतृणत्स्वयंभूस्तस्मात्पराङ् पश्यति नान्तरात्मन्" । जैसे पशु केवल मात्र अपनी घास ही पर ध्यान रखता है इसही भांति सदा स्वार्थचिंतन में रत यह हमारी बुद्धि भी बड़ी अल्पविषया है । अर्थात् कोई परमार्थी बड़ी बात इसमें समाती ही नहीं । ऐसा तो हमारी बुद्धि का सहज स्वभाव और सामर्थ्य है । उस पर भी करेला और नीम चढ़े की कहावतानुकूल इस बुद्धिने अभी तक अविद्या अस्मिता राग द्वेष अभिनिवेशादि क्लेशों का भी परित्याग नहीं किया है अर्थात् शांति को भी प्राप्त न होकर महाचंचला और विक्षिप्ता है । यह तो दुर्दशा है हमारी उस बुद्धि तथा वाणी की कि जिसके द्वारा हम गुणगान कर सकते हैं । ठीक विपरीत इसके आपका वैभव अनादि अनंत है और त्रिगुणात्मक संसारकी पहुँच से कहीं परेहै, क्योंकि, "नान्तोऽस्ति मम दिव्यानां विभूतीनां परंतप"—'विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत्" और भी "पादोऽस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि" इत्यादि । जब विषय और विषयी में इतना महदंतर विद्यमान है, यानी यहां तक कि विषयी तो स्थूलतावश विषयरूप और विषय अपनी सूक्ष्मता के कारण अविषय सा हो रहा है, तो उचित तो यही प्रतीत होता है कि ऐसे अनुचित कार्य करनेका साहसही न किया जाना चाहिये था । परंतु ऐसा न कर हे शिवजी जो मैंने यह धृष्टता की है अर्थात् आपकी स्तुति करने में प्रयतमान हुवा हूँ सो उसका कुछ कारण विशेष ही है । मैं तो अपनी अयोग्यता पूर्णतया समझ और आपकी स्तुतिरूप महत कार्य गौरव को ध्यान में ला अत्यन्त डरा परन्तु मेरी यह सदा की चंचला बुद्धि

कि जिसे आपकी भक्ति का अभिमान (नाज़) सा हो रहा है न मानी और मुझ से इस महत और साहसपूर्ण कार्य को करवाही डाला। अब जब मैं देखता हूँ कि मैं क्या बक गया हूँ तो मुझे आपके अप्रसन्न होने का बड़ा भय लगरहा है क्योंकि जो कुछ भी मैं कह गया हूँ वह सब वास्तव में आपके अनिर्वचनीय वैभव के सर्वथा अननुकूल ही जंचता है। परन्तु हे शिवजी अब तो मतवाले की वाणी की भांति जो मुख से निकलना था निकल चुका, उसका लौटना नितान्त असंभव है। कुसूरहो चुका है और यह आपका सेवक खड़ा दस्तवस्तः गुनहगार है। बचत के लिये नहीं, परन्तु, हे भक्तों पर सदा दया रखने वाले शिवजी! यदि आप कारण पूंछना ही चाहते हैं कि आपकी शान के खिलाफ ये चंद अल्फाज़ क्यों निकले तो इसका उत्तर तो आप अपनी उस त्रिभुवनमोहिनी माया ही से पूंछिये कि जिसका अघटितघटनापटीयस सामर्थ्य जिससे जो चाहता है उचित अनुचित वह सब करवाही डालता है। 'तव मायावश फिरहुं भुलाना'। सत्य तो यह है कि यदि धृष्टता बनी है तो आपकी भक्ति से न कि आपके भक्त से क्योंकि वह तो बराबर उसे रोकता ही रहा। स्थिति यह है; निर्णय आपके हाथ में है। परन्तु यदि हमारे दिल की पूंछते हो तो उसे तो पूर्ण विश्वास है कि हे शिवजी, जैसा सनातन से आपका भक्तों पर वत्सलता दिखाना स्वभाव हो रहा है उस आपके भोलेपन को ध्यान में रख, इसका परिणाम अत्यन्त शुभावह ही होगा क्योंकि "मेरी इसियानों से ज्यादा रहेमतों में जोश है। मैं नदामतपेश हूँ मौला नदामतपोश है"। अतएव जो कुछ भी हो गया उसके लिये हे परम कारुणिक शिवजी हम हाथ जोड़ कर आप से क्षमा मांगते हैं, 'तत्क्षामये त्वामहमप्रमेयम्'।

**कृशपरिणति** :—कृशा अल्पा परिणतिः परिपाकः फलं विषयं यस्य तत्। अर्थात् बहुत थोड़ा जिसका वाग्विभव है।

**क्लेशवश्यं** :—क्लेशानां अविद्याजनितानां रागद्वेषादीनां वश्यं आयत्तम्। अर्थात् जो रागद्वेषादि क्लेशों के वशीभूत हो रहा है।

**क्व क्व** :—द्वे महदन्तरं सूचयतः। अर्थात् दो बार क्व क्व (कहाँ कहाँ कुजा कुजा) का प्रयोग बड़े भारी अंतर का बोध देता है।

**गुणसीमोल्लंघिनो** :—गुणानां सीमा संख्यापरिमाणयोः इयत्ता ताम् उल्लंघयितुम् शीलं यस्याः सा। अर्थात् गुणों की दौड़ से परे।

**शश्वदृद्धिः** :—शश्वत् सनातनी नित्या ऋद्धिः विभूतिः ऐश्वर्यम् वा। अर्थात् अनादि अनंत महिमा।

**चकितं** :—सभीतं यथा स्यात्तथा अर्थात् घबड़ाया हुवा सा।

**अमन्दीकृत्य** :—मन्दम् अमंदं कृत्वा इति अमन्दीकृत्य। अर्थात् हमारे स्वाभाविक जाड्य को हर और मुझे उत्तेजित करके।

**आधात्** :—अर्पितवती, अर्थात् चढ़ा दिया।

**वाक्यपुष्पोपहारम्** :—वाक्यानि एव पुष्पाणि तेषां उपहारः बलिः तम् इति। अर्थात् वाक्यरूपी पुष्पों की चढ़ौती को।

... ... ... ... ... ...

अतःपरं ये श्लोका न ते पुष्पदंतप्रणीता अपि तु केनापि महिम्नः स्तोत्र—भक्तपंडितेन तन्माहात्म्यरूपेण संकलिता इत्यत्र नास्ति कोऽपि संदेहावकाशः। सुस्पष्टमेवैतद्भवति यदि भाषाप्रौढत्वार्थगौरवादेर्महदन्तरं लक्षीक्रियते। पुष्पदंतेन तु, 'महिम्नः पारं ते' इत्यादिना प्रारभ्य 'वरद चरणयोस्ते वाक्यपुष्पोपहारमिति' यावत्कथयित्वोपसंहृतमेव स्वस्तोत्रं नात्रावकाशोऽतःपरं श्लोकानाम्। नमो नेदिष्ठायेत्यादिकैरेव श्लोकैस्स्तोत्रस्य संनिकटसमाप्तिरुद्घोषिता। क्वचिदपि विद्वज्जनलेखे पठितं यथा स्मरामि तथा नोपलभ्यन्तेऽतःपरं श्लोका जावाद्वीपस्थायां कुत्रचिच्छिलायामुत्कीर्णे महिम्नः पाठे। मधुसूदनस्वामिनापि स्वभाष्ये नो व्याख्याता अतःपरं श्लोकाः सुस्पष्टत्वात् प्रक्षिप्तत्वाच्च। मयाप्यतःपरं संस्कृते टिप्पणीमात्रं दातव्यं भाषायां शब्दार्थमात्रञ्च।

**असितगिरिसमं स्यात्कज्जलं सिन्धुपात्रे**
**सुरतरुवरशाखा लेखिनी पत्रमुर्वी।**
**लिखति यदि गृहीत्वा शारदा सर्वकालं**
**तदपि तव गुणानामीश पारं न याति ॥३२॥**

**संस्कृतार्थ :**—असितगिरिः कज्जलगिरिः। कज्जलं मसि। पात्रे भाजने। सुरतरुः कल्पवृक्षः। उर्वी पृथिवी।

**भाषार्थ :**— यदि समुद्र की दावात बना उसमें कज्जलगिरि उतनी मसि घोल दी जाय और कल्पवृक्ष की एक शाखा को लेखिनी बना पृथिवी इतने चौड़े पत्र पर साक्षात भगवती सरस्वती भी यावत जीवन लिखाही करें तब भी हे प्रभो आपके गुणों के पार नहीं जा सकतीं।

असुरसुरमुनीन्द्रैरर्चितस्येन्दुमौले-
ग्रंथितगुणमहिम्नो निर्गुणस्येश्वरस्य।
सकलगणवरिष्ठः पुष्पदन्ताभिधानो
रुचिरमलघुवृत्तैः स्तोत्रमेतच्चकार॥ ३३॥

**संस्कृतार्थ :**—असुराश्च सुराश्च मुनीन्द्राश्च ते असुरसुरमुनीन्द्राः तैः असुरसुरमुनीन्द्रैः। इन्दुः चन्द्रमाः मौलौ शिरसि यस्य सः इन्दुमौलिः तस्य इन्दुमौलेः। ग्रथिताः स्तोत्ररूपेणगुंफिताः (ग्रंथिवद्दुःविश्लेषणीयानां) गुणानां महिमानः यस्य तस्य ग्रथितगुणमहिम्नः। वरिष्ठः श्रेष्ठः। अभिधानं नाम। अलघुवृत्तैः दीर्घवृत्तैः शिखरणीत्यादिकैः।

**भाषार्थ :**—जिनकी कि गुण महिमा (गांठवत् खोले नहीं खुलती या कि जिनकी गुण महिमा) इस स्तोत्र में वर्णित है ऐसे असुर देवता और मुनीन्द्रों से पूजित निर्गुण भगवान शिवजी की यह सुन्दर स्तुति शिखरणी आदि दीर्घवृत्तियों में सर्वगणों में श्रेष्ठ श्री पुष्पदंत जी ने किया है।

अहरहरनवद्यं धूर्जटेः स्तोत्रमेत-
त्पठति परमभक्त्या शुद्धचित्तः पुमान्यः।
स भवति शिवलोके रुद्रतुल्यस्तथाऽत्र
प्रचुरतरधनायुः पुत्रवान्कीर्तिमांश्च॥ ३४॥

**संस्कृतार्थ** :—अहरहर् प्रतिदिनम् । अनवद्यं निर्दोषम् । धूर्जटेः शंकरस्य ।

**भाषार्थ** :—जो शुद्धचित्त पुरुष परमभक्तिपूर्वक शिवजी के इस सर्वाङ्ग सुन्दर स्तोत्र को प्रतिदिन पाठ करेगा वह शिवलोक में तो रुद्रतुल्य पदवी को प्राप्त होगा और इस संसार में अत्यधिक धन आयु पुत्र और कीर्ति को पावेगा ।

महेशान्नापरो देवो महिम्नो नापरा स्तुतिः ।
अघोरान्नापरो मंत्रो नास्ति तत्त्वं गुरोः परम् ॥३५॥

**संस्कृतार्थ** :—अघोरः शिवः । नास्ति घोरो भयंकरो यस्मात् सः अघोरः शिवः आत्मा वा । ईशानाघोरनामानौ वामदेवस्ततः परम् । सद्योजात इति प्रोक्तः क्रमशोऽर्चनकर्मणि ॥

**भाषार्थ** :—भगवान महेश्वर से बढ़कर कोई देवता नहीं है । महिम्न से बढ़कर कोई स्तुति नहीं है । अघोर से बढ़कर कोई मंत्र नहीं है । और गुरु से बढ़कर कोई तत्व नहीं है ।

दीक्षा दानं तपस्तीर्थं ज्ञानं यागादिकाः क्रियाः ।
महिम्नस्तव पाठस्य कलां नार्हन्ति षोडशीम् ॥ ३६ ॥

**भाषार्थ** :—दीक्षा दान तप तीर्थ ज्ञान यागादिक क्रियायें आपके महिम्न स्तोत्र पाठ की सोलहवीं कला की बराबरी भी नहीं कर पातीं ।

कुसुमदशननामा सर्वगंधर्वराजः
[1]शिशुशशिधरमौलेर्देवदेवस्य दासः ।
स खलु [2]निजमहिम्नो भ्रष्ट एवास्य रोषा-
त्स्तवनमिदमकार्षीद्दिव्यदिव्यं महिम्नः ॥३७॥

---

१ शशिधरवरमौलेः इत्यपि पाठः २ गुरुनिजमहिम्नो इति पाठांतरम् ।

**संस्कृतार्थ :**—कुसुमदशननामा पुष्पदंताभिधानः । शिशुशशिः द्वितीया-चन्द्रः । देवदेवस्य महादेवस्य ।

**भाषार्थ :**—द्वितीयाचंद्रधारी महादेव जी के दास पुष्पदंतनामी सर्वगंधर्वों के राजा ने कि जो इन्हीं शिवजी के क्रोध से अपनी महिमा से च्युत हो गये थे यह दिव्यातिदिव्य महिम्न स्तोत्र बनाया ।

सुरवरमुनिपूज्यं स्वर्गमोक्षैकहेतुं
पठति यदि मनुष्यः प्रांजलिर्नान्यचेताः ।
व्रजति शिवसमीपं किन्नरैः स्तूयमानः
स्तवनमिदममोघं पुष्पदन्तप्रणीतम् ॥ ३८ ॥

**संस्कृतार्थ :**—ऐकहेतुम् मुख्यकारणम् । नान्यचेताः एकाग्रचित्तः ।

**भाषार्थ :**—यदि मनुष्य हाथ जोड़ एकाग्रचित्त हो पुष्पदंतरचित इस अमोघ स्तुति को कि जो देवता और श्रेष्ठ मुनियों से पूजित और मुक्तिप्राप्ति मे मुख्य हेतु है, पढ़ा करे तो वह किन्नरों से स्तुति किया हुआ शिवलोक पहुँचेगा।

श्रीपुष्पदंतमुखपंकजनिर्गतेन
स्तोत्रेण किल्बिषहरेण हरप्रियेण ।
कण्ठस्थितेन पठितेन समाहितेन
सुप्रीणितो भवति भूतपतिर्महेशः ॥ ३९ ॥

**संस्कृतार्थ :**—किल्बिषहरेण पापघ्नेन । समाहितेन ( पुरुषेण ) अनन्य-चेतसा पठितेन कंठस्थितेन.........स्तोत्रेण......महेशः सुप्रीणितो भवतीत्यन्वयः। सुप्रीणितो सुप्रसन्नो । भूतपतिः जगत्पतिः ।

भाषार्थ :—यदि एकाग्रचित्त पुरुषद्वारा कंठस्थ कर यह श्रीपुष्पदन्त-मुखकमलोत्पन्न पापघ्न शिवप्रिय स्तोत्र पढ़ा जाय तो जगत्पति महादेव अत्यन्त प्रसन्न होते हैं।

इत्येषा वाङ्मयीपूजा श्रीमच्छंकरपादयोः।
अर्पिता तेन देवेशः प्रीयतां मे सदाशिवः ॥ ४० ॥

॥ इति श्रीपुष्पदंतविरचितं शिवमहिम्नः स्तोत्रं संपूर्णम् ॥

भाषार्थ :—ये वांगमयी पूजा श्रीमान् शंकर जी के पादकमलों पर अर्पित है इससे देवों के स्वामी सदाशिव मुझपर प्रसन्न हों।

उमाप्रदत्तार्धशरीरभागं गंगेन्दुनागैर्धृतशेषगात्रम्।
सर्वात्मदानादखिलात्मभाजं शिवाय वंदे खलु योगिराजम् ॥

मधुसूदनं स्वामिनं वंदे शिवभक्तं शास्त्रपारगम्।
तीर्थभूतेन येनाहं महिम्नोऽब्धिरवगाहितः ॥
वज्रसारं विभिद्यैनं स्तोत्रं महिम्नोऽभिधानकम्।
यस्य सुकृतिमार्गेण सूत्रसरलं गतं मया ॥

इति श्रीमद्गुरोर्महादेवस्य दासानुदासेन स्वयंभूनाथ-सूनुना ललिताप्रसादवर्मणा कृता श्रीपुष्पदन्तप्रणीतशिव-महिम्नःस्तोत्रस्य ललिताख्या टीका संपूर्णा। शुभं भूयात्। कार्तिककृष्णाष्टमी श्रीविक्रम संवत् १९८९।